गस्थोमुनिश्चक्रेसत्कार्य्यं भरतस्यच ॥१८॥

भा॰टी॰ - गुहसें चलाई नाव करिके गंगाके पारगये॰ प्रयागजीमें टिकेजो मुनि भरद्वाज पहिले वर्णन हुए सो भरतको सत्कार करतभये॰

श्लो॰ यमादिभिर्योगपथैः सन्तुष्टोन्नृपनन्दनः। बभूवाव्यक्तकथनं श्रोतॄणांचाचिनांतथा॥१९॥

भा॰टी॰ - किस चीजसें सत्कारकिया॰ खोटा बचन नहीं बोलना॰ इंद्रियों कोंजीतना॰ इनआदि अनेक प्रकारके सुंदर कर्म्मों करिके॰ सत्कार किये॰ तब भरत संतुष्ट होके चित्रकूट कूंगये॰ तब चित्रकूट पर रहनेवाले जीवोंको तथा कहने वाले जीवोंके बीचमें ईश्वरको धर्म वर्णन भया॰॥१९॥

श्लो॰ चतुर्णांन्चैवभ्रातॄणामन्येषांच परस्परम्॥ समागमस्सोविख्यातः परमात्म प्रकाशकः॥२०॥

भा॰टी॰ - तथा चारों भाई रामजीके और अनेक जीवोंके आपस्मे परमात्माके रूपको प्रकाश मालूम पडा सोई सबको चित्रकूट पर आना भया॥२०॥

श्लो॰ पादुके रामचंद्रेणसत्य बुद्धिः सहिष्णुता॥ स्वानुजायस्वयन्दत्तेप्रीत्यागृत्यागमत्पुरीम्॥२१॥

भा॰टी॰ - सत्यराखना हृदयमें तथा कोई आपनेको दुःख देवैसो उस्कोदुःखदेनेका बिचारनानहीं ये दो पादुकाहैं सो दोनों पादुका रामजीने प्रसन्न होके भरत कूं देतेभयेभरतनें दोनों पादुका आपने स्वभावरूप शिरपर धरिके अयोध्यापुरीमें आतेभये॥२१॥

श्लो॰ भरतोभ्रातृसहितः सेनामातृमुनीश्वरैः॥ वासंचक्रेपुरीबाह्ये पंचक्रोशमितेशुभे॥२२॥

भा॰टी॰ - भाई सेना॰ माता॰ मुनीश्वर सहित आयके आप भरतके

लेपुरीके बाहेर पांचकोसपर टिकते भये॥ २२॥

श्लो॰ कदापिसुमतिः कुर्यात्कुमतेः संगमद्भुतम्॥ अ
तोतद्दूरतःस्थित्वापंचदुष्टेन्द्रियोझ्झिते॥२३॥

भा॰टी॰ - भरत विचारने भये कि दैवयोगसें सुमतिजोहै सोकुमति की संगत करलेवै तो बडा आश्चर्य होजावे इसवास्ते पांच दुष्टइंद्रियों करिके त्यागभया जो सुंदर कर्म्म उसी पांचकोशमें वासकरते भये॥२३॥

श्लो॰ सत्कर्माचरणे वीरोनन्दिग्रामेसुशोभने॥ त
त्प्रीतिरूपिणीम्बध्वाजटांरामइवस्वयम्॥२४॥

भा॰टी॰ - सुंदर कर्मको आचरण कर्ना सोई नंदिग्रामहै॰ तिस्मे टिकते भये॰ नंदिग्रामकी प्रीतिरूपजटा रामसरीके भरतभी शिर में बांधिके॥२४॥

श्लो॰ द्वयोःपादुकयोश्चक्रेरंजनंप्रीतिसेवनम्॥
शमादीनाम्प्रजानाम्वैविपरीतोद्भवोद्भवैः॥ भरतोर
क्षणंचक्रेदुःखितानांमुहुर्मुहुः॥२५॥

भा॰टी॰ - पेस्तर वर्णन भयेजो दोनूपादुका तिनको स्नेहरूपप्रीतिसोईसेवन करतेभये॰ शम दमयज्ञ आदि औरजो सुकर्म सोई सब प्रजाभये॰ तिन सबकी रक्षाकरतेभये भरत खोटीइंद्रियोंको जोखोटाअर्थ तिस करिके वारंवार दुःखीजोप्रजा तिनकोरक्षा करतेभये॥ २५॥

इतिश्रीवेदान्तरामायणेपं॰ शिवसहायबुधविर
चितेनंदिग्रामे भरतवासेद्वितीयोमोक्षोपानः॥२

इति अयोध्याकांडम् समाप्तं

अथारण्यकांडः

श्लोकः वरतन्तुरुवाच कुज्ञानसमुदायाश्चतेमृ
गाः काननौकसः ॥ सलक्ष्मणेनरामेण हतानि
पतिताःक्षितौ ॥ १ ॥

भा·टी· - वरतन्तु मुनि बोले खोटा खोटा ज्ञान जैसे परस्त्रीकों भोगना· परधन हरनां· चोरी करना· इनआदि बहुत ज्ञानसो सब बनके मृग भये· तिन मृगोंकूं राम लक्ष्मण मारने भये· वे मृग भूमिपर पडगये ॥ १ ॥

श्लो· ज्ञानहर्षशरैस्तीक्ष्णैर्जघानारण्यसंश्रितान्
राक्षसानपिपूर्वोक्तान्मनोरावणप्रेरितान् ॥ २ ॥

भा·टी· - तथा मन रावण करिके आज्ञा पायके बनमें फिरनेजो राक्षस तिनकोभी रामजी ज्ञानमें हर्ष मानना सोई बाणहै तिस्स बाणों करिके मारते भये ॥ २ ॥

श्लो· रूपभक्त्याश्चजानक्याःपादौतच्छ्रुतिकीर्तने
आलस्योनिजतुंडेननिजघानस्करेशजः ॥ ३ ॥

भा·टी· - विवेक कोचरित्र सुनना तथा कीर्तन कर्ना ये दोनों भगवानके रूपकी भक्तिजो जानकी तिसके दो पगहै तिस पगको आलस्यरूपजो कागसो जानकी विवेककेचरित्रको सुनती तथा कीर्तनकरती भई· इनदोनोंकों नहीकर्नेदेना · सोई तुंडहै तिस तुंडकरिके जानकी केपगमें घाव करताभया ॥ ३ ॥

श्लो· अप्रीतिकृतहर्षेणजानक्याश्चरणांवुजे ॥ पात
यामासतस्याक्षिशरेणैकेनराघवः ॥ ४ ॥

भा·टी· - आलस्य रूप कागने जानकीको नित्य मनाकरताभया· कि तूंपरमेश्वरकी प्रीतछोडदे· जानकी दुष्टकी वाक्य नही मानीइस

वास्ते उस आलस्यरूप कागकी प्रीति जानकीमे नहीहै ऐसी अप्रीत्तिमेजो कागको हर्ष सोई तुंडकी धारहै उसी धार करिके जानकीके चरणमें मारता भया. तब रामजीने एक बाण करिके जयंतकी एक आंखि काटिके भूमिपरगिराय देतेभये ॥ ४॥

श्लोक· उपदेशशरेणैकं क्रोधाकुलितलोचनः॥ आलस्योव्याकुलोभूत्वा क्रूरवाक्यादिसंगतो॥५॥

भा·टी· - किस बाणसें रामजीने आंख काटे उपदेस रूप बाण· करिके क्रोध करिके रामजीको नेत्र लाल होगया· तब आलस्यरूपकाग खोटीवचन बोलना ऐसी अनेकप्रकारका बुराकाम तिसकी सभामें ॥५॥

श्लो॰ गतवान्प्राणरक्षार्थं नकेनापि स्करक्षितः॥ पश्चाच्छरणमायातोरामस्यचरणाब्जयोः ॥६॥

भा·टी· - अपने प्राणकी रक्षा करनेवास्ते जाताभया· परंतु किस दुष्टोंकी सामर्थ्य नही भई कि रक्षा करशके तब रामजीके चरणकी शरण आया ॥६॥

श्लो॰ · शौर्य्यार्ज्जयोश्च तन्दृष्ट्वारक्षित्वाराघवस्त्यजत् तदागतः समाजग्मुर्दुष्टकर्मादिराक्षसाः॥ चित्रकूटस्थितंज्ञात्वारामंसत्यपराक्रमम्॥ ७॥

भा·टी· - कैसे रामके चरणहै एकतो शूररूपहै, दूसरा कोमलतारूपहै, रामजीनें शरण जानके कागके प्राणकी रक्षा करनेभये· तब काग चलागया· तब दुष्टकर्म पेस्तर बर्णन हुयेजो राक्षस सोचित्रकूटपर रामजीकूं टिके जानकर रामजीके सामने आतेभये ७

श्लो॰ अर्दितुंसहसोद्योगंचक्रुर्मरणकांक्षिणः॥ सद्धर्मामुनयश्चैवचित्रकूटवनाश्रिताः॥८॥

भा॰टी॰ – राक्षसोनें जलदी मरणकी इच्छा करिके रामजीकों दुःखदेनेवास्ते उपाय करते भये॰ तथा चित्रकूटके बनमें रहने वाले सुंदर धर्मरूप जो मुनिहै वोभी ॥ ८ ॥

श्लो॰ तेऽपिप्रापुर्महादुःखंपीडिताराक्षसैस्तथा ॥
तान्पीडितान्विलोक्याशुरामस्तत्याजतंगिरिम् ९

भा॰टी॰ – राक्षसोंसे पीडा पायके दुःखी होतेभये॰ रामजीने विचार कियाकि हमारेवास्ते राक्षस आते हैं॰ सो मुनिलोगभी दुःख पाते॰ हैं॰ हमचित्रकूटपर नही होतेतो राक्षस रोज इहां नहीं आते ऐसा बिचारिके और मुनियोंकों दुःखी देखके चित्रकूट त्यागि के दूसरे बनकूं चले ॥ ९ ॥

श्लो॰ शत्रुत्रयाणांविजयंचित्रकूटंरघूत्तमः । । तत्याजस्ववशंज्ञात्वानैतेमांजयितुंक्षमाः ॥ १० ॥

भा॰टी॰ – काम क्रोध लोभ इन तीनों वैरीयोकोंजीतनारूप जो चित्रकूट तिस्कूं आपनी वस रामजीनें जानके येवैरी हमे नहीजीतसकैगे ऐसाजानिके चित्रकूटकों त्यागते भये॰ ॥ १० ॥

श्लो॰ कामादिसारंसंगृह्यभूभारहरणायच ॥
रक्षोविनाशनंचैवतैर्विनानभविष्यति ॥ ११ ॥

भा॰टी॰ – रामजीने बिचाराके कामकोसार सुख॰ लोभकोसार संसारमें आपनी स्तुतीहोना॰ क्रोधको सार वैरीको मारनेमें दया नहीकरना॰ इनतीनोंकी थोरा थोरा सार भूमिके भार नाशकरने वास्ते लेतेभये इनतीनों सारों बिना राक्षसोंका नाश नही होगा॰ ऐसाबिचार करिके ॥ ११ ॥

श्लो॰ एवम्विचार्यसहसाजगामात्रेरथाश्रमम् ॥ मार्गेरुध्वाविराधस्तंतत्रतस्यपुरस्थितः ॥ १२ ॥

भा॰टी॰ - रामजीने ऐसाबिचारकियाकि अब मुनियोंकेपासच लना॰ तो प्रथम अत्रिमुनिके आश्रमकूं चलतेभये॰ तब रामजी॰ कारस्ता घेरके रामजीके साम्ने विराधनाम राक्षस खडा होगया १२

श्लो॰ राधः सदुपदेशश्चतेनयोविगतोभुवि॥ स विराधइतिख्यातोऽश्रमोभयविवर्द्धनः॥१३॥

भा॰टी॰ - सुंदर काजके उपदेशकूं राध कहतेहैं॰ शास्त्रमे उसीराध सें दूरि होजावै तिस्को नामबिराधहै॰ भयको बढानेवाला जोश्र महै उस्कानाम बिराधहै॥१३॥

श्लो॰ जानकीतेनसन्नीता ब्रह्मभक्तिश्चशाश्वती॥ अतोरामेणतरसा हतः प्राप्ताचजानकी॥१४॥

भा॰टी॰ - तो विराध जानकीकों हरि लेगया॰ इसवास्ते जलदी रा मजीने बिराधकों मारिके जानकीकों ले आए॥१४॥

श्लो॰ तंहत्वारामचन्द्रश्चजगामात्रेः शुभाश्रमम्॥ नसन्तिशत्रवोयस्यजन्मतस्त्रयएवते॥१५॥

भा॰टी॰ - रामजीने तिसविराधकों मारिके सुंदरजो अत्रिमुनिको आश्रम तिसपर जाते भये॰ जन्मतें काम क्रोध लोभ येतीन शत्रु जि स्के नहीहे॥१५॥

श्लो॰ सोऽत्रिर्मुनिः समाख्यातः शीलोब्रह्मसखा महान्॥ निंदानजन्मतोयस्याः सानुसूयेतिक॰ थ्यते॥१६॥

भा॰टी॰ - तिनकों अत्रिमुनि शास्त्रमें कहतेहैं॰ सो अत्रिमुनिशी लकोनामहै॰ शील ब्रह्मको बडामित्रहै जन्मसें जिस्की हृदयमें जीवमात्रकी निंदानहीहै उस्कों शास्त्रमे अनुसूयाकहतेहै १६

श्लो॰ शीलवृत्ति र्वैराग्येष्ठामुनिपत्नीपतिव्रता॥ सो

त्रिः संपूजयामासस्वस्वभावोद्भवैर्गुणैः॥१७॥

भा०टी० - शीलकी वृत्तिको अनुसूयानामहै. बडीश्रेष्ठहै. शीलरूप अत्रिमुनि जिनकीस्त्रीहै. शीलको छोडिके दूसरीजगा अनेक दुःख पावे तोभीनहीजाती शीलरूप अत्रिमुनि आपने स्वभावसे उत्पन्नगुण करिके रामजीको पूजन करते भये ॥१७॥

श्लो० जानकींशिक्षयामासस्ववृत्तिंमुनिवल्लभा॥स त्सभान्वेषणम्प्रेमदुःस्वभाववनेभवत्॥१८॥

भा०टी० अत्रिमुनिकीप्यारीजो शीलकी वृत्ति अनुसूया सोआपनी बडीउत्तमवृत्तिजानकीकों शिखातीभई खोटास्वभावरूप वनमें जीवको मोक्ष कर्नेवाली सभाकों प्रेम करिके सोध लगाना

श्लो० रामचन्द्रस्यभ्रमणंपितृवर्षप्रमाणतः॥पत्नीभ्रातृसमायुक्तोजन्माग्निवारिदः प्रभुः॥ शरभंगंमुनिन्द्रष्टुंजगामरघुनन्दनः॥१९॥

भा०टी० - सोई रामजीको वर्ष १४ वनमें भ्रमण करना भयाहै. कैसेरामजीहै जानकी लक्ष्मण संयुक्तहै. तथा जन्मबाधारूप जो-अग्नि तिस्कों बुझाने वास्ते मेघरूपहै. सोरामजी शरभंग मुनि का-दर्शन कर्ने वास्ते शरभंग मुनिके आश्रमपर गये. ॥१९॥

श्लो० तेजसाशरभंगेनपूजितोजानकीपतिः॥ शौचाद्याचारसाहित्यैस्तेषांप्रीतिस्तुतिः कृता॥२०॥

भा०टी० - तपको तेज सोईशरभंगमुनिहै सोमुनि शौच आचार आदि औरउत्तम उत्तम कर्महै तिन्हो करिके रामजीको पूजन किया. तथा राम लक्ष्मण जानकी उनके चरणमें बडीप्रीत किया. सोईशरभंगमुनि रामजीकी स्तुति करतेभये॥२०॥

श्लो० कौशलप्रीतिरचिताचिता श्रीरामसंगतिः॥द

ग्ध्वादेहंमुनिःशीघ्रंविवेकेराघवेविशत्॥२१॥

भा॰टी॰--रामजीमें बडीचतुर प्रीति ठसप्रीतिकी चिता बनाया त-था रामजीकी संगतिसो अग्निभई है- ऐसीसुंदर उत्तम चिता अग्निसे भावरूप देहका भस्म करिके विवेकरूप रामजीमें शरभंग मुनि मिलगये ॥२१॥

श्लो॰ अविचारसुतीक्ष्णेनकृत्वासंभाषणम्प्रभुः॥
सन्मार्गमुपदिश्यास्मुतीक्ष्णेमुनिसत्तमे॥२२॥

भा॰टी॰ - रामजीके विचारसेंरहित कर्म सोई सुतीक्ष्ण मुनिहै ति-स्सें संभाषण करिके सुंदर धर्मकारस्ता सुतीक्ष्णकों बतायके॥२२

श्लो॰ रामोजगामवेगेनकुंभजस्यानुजाश्रमं॥मान
वृद्धेश्चजीवस्यकदापिरघुनंदनः॥२३॥

भा॰टी॰- जलदी रामजी अगस्त्य मुनीके छोटेभाईके आश्रमपरजा-तेभये कभीजीवके अभिमानकी वृद्धिहोतीहै सोई अगास्त्यको-भाईहै ॥२३॥

श्लो॰ दीनस्वभावोजीवानांसोगस्त्योमुनिसत्तमः॥
मानवृद्धिःकदातस्यसोगस्त्यस्यानुजःस्मृतः॥२४॥

भा॰टी॰ - जीवोको स्वभाव बडा गरीबहै सोई अगस्त्यमुनिहै जीवों-केकभी मानकीवृद्धिहोतीहै सो अगस्त्यको छोटाभाईहै ॥२४॥

श्लो॰ तस्मैसन्मार्गमुद्दिश्यकुंभजाश्रममागतः॥पू
जितःकुंभजेनैवरामोदीनदयागुणैः॥२५॥

भा॰टी॰ -तिस अगस्त्यकेभाईकुंईश्वरके भजनरूप रस्ताबताय-के रामजी अगस्त्यमुनिके आश्रम पर आए-जीवोंको दीनस्वभाव जो अगस्त्यहै सो दीनको गुण दया आदि बडे उत्तमधर्म तिसकरि के रामजीको पूजन करतेभये॥२५॥

श्लो· अगस्त्यवचनाद्रामोजग्राहैन्द्रं महद्धनुः ॥ राक्ष
सानांविनाशायसमतान्लक्ष्मणंविभुः ॥ २६ ॥

भा·टी· – रामजीने अगस्त्यकी वचन मानकर राक्षसोंका नाशकर
नेवास्ते समरूप इन्द्रकोधनुष ग्रहण करते भये· ॥ २६ ॥

श्लो· अगस्त्याज्ञांचसंगृह्यरामोगोदावरींययौ ॥
याददातिस्वयंगाम्वैनिर्म्मलांसततंस्थिताम् ॥ दृ
ष्टिम्ब्रह्मस्वरूपेचसावैगोदावरीस्मृता ॥ २७ ॥

भा·टी· – जोकोई वस्तु आपहीसें ब्रह्मके स्वरूपमें निश्चयवास
करनेवाली औरनिर्मल दृष्टिदेवे उसकूं गोदावरी नदी शास्त्रमें क
हतेहैं· सो रामजीने अगस्त्यमुनिकी आज्ञा पायके ऐसीगोदा
वरी नदीकूंजातेभये ॥ २७ ॥

श्लो· उदासीनमतिर्ब्रह्मन्सावैगोदावरीनदी ॥ वि
हर्षोमन्दभावश्चगोदावर्यास्तटौस्मृतौ ॥ २८ ॥

भा·टी· – संसारमेंउदासीनमति राखनाकि हेभगवन् संसाररूप
बंदीघरसें मेरेकूं कब छुडावोगे· ऐसीमतिजोहै सोई गोदाव-
रीनदीहै संसारके सुखरूप चरित्रकों देखके हर्षनही मानना न
थापशूसरीके आपने देहमें मंदता हानि मानना ये दोनों गोदा
वरीके तटहैं ॥ २८ ॥

श्लो· अनुद्वेगजलेनैवपूर्य्यमानादिवानिशम् ॥ क्ष
मालंबंचरामस्य लक्ष्मणस्यसुकोमलम् ॥ २९ ॥

भा·टी· – दुःखकोंपायके जीव उद्वेगकों नप्राप्तिहोवे सोगोदावरीको
जलहै· तिस जलकरिके रात्तिदिन पूर्ण रहतीहै· क्षमा कोआलंबतो
रामजीको और कोमलस्वभाव लक्ष्मणको ॥ २९ ॥

श्लो· सत्संगस्मारिणीबुद्धिः सावभूवद्वयोस्तदा ॥

तत्रानंदयुते वासे संस्थिते रघुनन्दने ॥३०॥

भा॰टी॰ – इन दोनो लक्ष्मणो करिके दोनों भाइयोंकी रातदिन सत्संगके स्मरणमें बुद्धि होती भई॰ तिस गोदावरीके तटपर आनंदसें रामजीको स्थित भये संते ॥३०॥

श्लो॰ किंचित्कालंव्यतीतंच स्फुखमानंदचिन्तनम् ॥ दुर्मतेस्तनयाक्रूरादुःसंगेच्छातिक्रूरिणी ॥३१॥

भा॰टी॰ – आनंदरूप भगवानको चिंतना करते सन्ते दुर्मतिजो॰ कैकसी तिसकी लडिकी खोटाकर्म की संगतिकरनेकी इच्छा बडी क्रूर ॥३१॥

श्लो॰ आजगामातिवेगेन रावणस्य सहोदरी ॥ रामस्य सन्निधिं दुष्टा दुष्टकामेन तापिता ॥३२॥

भा॰टी॰ – ऐसी रावणकी बहिण शूर्पनखा बडे वेगसें रामजीके सामने आती भई रामजीको सुंदर कर्म देखके उस्कों दुष्ट कर्म॰ मालुम पडा सो दुष्टकर्म कामदेव करिके जलिरहीहै ॥३२॥

श्लो॰ उवाच वचनंस्निग्धं पतिर्मे भव राघव ॥ सुखं भोक्ष्यसि चात्यन्तं मयानीतं निरंतरम् ॥३३॥

भा॰टी॰ – हसके रामजीसें बोली हे रामजी तुम मेरे पति होवो॰ मै संसारमें ऐसा सुंदर सुंदर बुराकर्मको सुख लै आऊंगा॰ उस सुखकूं आप भोगोगे॰ बहुत करिके ॥३३॥

श्लो॰ इत्येवमुक्तस्तया रघूत्तमः प्रोवाच तामस्मि सपत्निकोत्यहम् ॥ सहोदरोयं मम ते पुरास्थितः करिष्यते ते सकलं विचिंतितम् ॥३४॥

भा॰टी॰ – शूर्पनखा करिके ऐसे कहे जो रामजीहै सो बोलते भये॰ कि हे दुःसंगकी इच्छा मेरे तो स्त्रीहै॰ तेरे सामने येह मारा भाई खडा

है- सो तेरा संम्पूर्ण विचार सिद्ध करेगा- रामजीने विचार किया- कियह दुःसंगसें छूटजावेतो अच्छाहोवे- इसवास्ते संतोषरूप लक्ष्मण के पास भेजदेते भये कि संतोषकी संगति पायके इसकी वुद्धि निर्मल होजावेगा- ॥३४॥

श्लो॰ रामेणप्रेरिताबालासाययौलक्ष्मणान्तिकं॥
निरस्कृतालक्ष्मणेन पुनरायान्नदन्तिकम्॥३५॥

भा-टी- -रामजीकी आज्ञापायके लक्ष्मणके पास गई- लक्ष्मणने विचार कियाकि यह जन्मजन्मांतरकी बिघडीहै इस कूंमे कुछ शिक्षाभी करूंगातो मेरी शिक्षा मानेगानही- इसवास्ते पास- नही आने देई तो फिर रामजीके सामने गई॥३५॥

श्लो॰ भ्रम्याविभ्रामिता तत्रश्रुतवत्यापुनःपुनः॥प्र
दुद्रावातिवेगेन भक्षितुंजनकात्मजाम्॥३६॥

भा-टी- -राम लक्ष्मणनें उस्के कर्म मुनियोंसे पहिले सुनरखे- थे सोई श्रवणरूपजो भ्रमीनाम हिंडोलाहै तिस हिंडोलना करिके वारंवार रामजीके पाससें लक्ष्मणके पास लक्ष्मणकेपाससें रामजीके पास फिरती भई- तब परमेश्वरकी भक्तिरूपजो जानकी तिस्कूं खानेवास्ते दौडती भई खाना क्याहै जानकीको ईश्वरमें प्रेमहै उसको बिगाड देना-॥३६॥

श्लो॰ दुरालापदुराचारोतच्छ्रोत्रौलक्ष्मणस्तथा॥
चकर्ततत्क्षणेशीघ्रंनाशिकांचापिदुर्गमाम्॥३७॥

भा-टी- -तब लक्ष्मणनें क्रोध करिके जलदी शूर्पनखाके दोकान शुभ कर्ममेंजो प्रीतिहै सोई तरवारहै तिसतरवारसें काट लेते- भये- कैसे कानहै दुष्टवचन साधुवोंको शूर्पनखा बोलती है- एककान तो खोटा बोलहै- दूसराकान सज्जनोको अनेक उपाय-

करिके खोटा आचार शिखानेको बिचार करती है· ॥३७॥

श्लो॰ दुराश्रवणप्रेमाद्यांशुभप्रीत्यासिनासुधीः॥
श्रोत्रादिवासनायुक्तेरक्ते श्चैवकुकर्मभिः॥३८॥

भा·टी· - तथा बडे दुःखसें भगवानकी चटीवस्तुकी सुगंधि लेनाऐसी नाकभी काट लेते भये· कैसी नाक है· रातदिन सूर्पनखा खोटे कर्मोकी कथा सुनतीहै सोई नाक है· दुष्ट संगतसें कान आदि इंद्री भ्रष्ट होगई उनकी वासनाको अर्थ तथा खोटी इन्द्रीसें खोटा कर्म कर्ना ये दोनो रक्त है· इसी रक्तकरिके शूर्पनखा लालहोगईहै यह श्लोक दोयकाअर्थ मिलाहै इस्कूं व्याकर्णमे कुंलक कहते हैं·

श्लो॰ रक्तांगीसा प्रदुद्राव प्राप्तारवरसभास्थलम्॥
खरस्याग्रेनिपतिता रुरोदबहुसुस्वरम्॥३९॥

भा·टी· - शूर्पनखा उसरक्तसें लाल होके पेस्तर बर्णन भये जोखर· आदिराक्षस तिन्होंकी कुमति रूप सभाहै· तिस सभाकों शूर्पनखा गई· खरके आगे पडिके बडे उच्चस्वरसें रोनें लगी· ॥३९॥

श्लो॰ खरादिभिश्चसंपृष्टावर्णयामाससर्वशः॥ राम
लक्ष्मणयोःकृत्यंनाशिकाकर्णकृन्तनम्॥४०॥

भा·टी· - खर आदि राक्षसोनें शूर्पनखासे पूछते भये तब राम· लक्ष्मणको कर्म तथा अपनी नाक कानकी काटनेकी हाल कहती भई॥४०॥

इतिश्रीवेदान्तरामायणे पं॰ शिवसहाय बुधविरचिते आरण्यकांडे सम्वर्तवरतन्तु संवादेप्रथमो मोल्लो पानः॥१॥· श्रीरस्तु

वरतन्तुरुवाच श्लोकः जारघूर्त्तमदापानात्प्राययुः

खररूपिणः॥ चतुर्दशमहासैन्यैरेषाम्प्रीतिसमु
द्भवैः॥१॥

भा॰टी॰ – वरतन्तु मुनि फिर बोलते भये. जार, द्यूत, मद्कोपान-आदिलेके पहिले वर्णन भये इनसब बुराकर्मो का रूपजो खर-आदि राक्षस सोई जार द्यूतादि कर्मोकी अनेक प्रकारकी प्रीतिसें उत्पन्न हुयेजो बुरेकर्म बहुत तिनमेंसे १४००० हजारसेना लेके रामजीसें युद्ध कर्नेकों आते भये॥१॥

श्लो॰ जानकीभयसंयुक्ता छायामभ्यासनिर्मितां
जगामलक्ष्मणेनैवसार्द्धंसातरसागुहाम्॥२॥

भा॰टी॰ – इन दुष्टोंको देखके जानकी डरायके नित्य भगवानमेंमिलनेवास्ते अभ्यास करतीहै उसअभ्यास करिके बनाईजो भगवानकी बहुतसें थोडी छायारूप कृपा सोई गुहाहै तिसगुहामें लक्ष्मणको संगलेके गई॥२॥

श्लो॰ गुहागतान्निरीक्ष्यैवरामोजनकनन्दिनीं॥ज
घानखरसैन्यन्तंक्षणेनैकेनरघूत्तमः॥३॥

भा॰टी॰ – गुहामें प्राप्त हुई जानकीको रामजीने देखके एकक्षणमें खरकी सेनाकों मारते भये॥३॥

श्लो॰ हतसैन्यास्तुतेदैत्यारामंहन्तुंसमुद्यताः॥
तेपिरामेणनिहताःपतिताःपृथिवीतले॥४॥

भा॰टी॰ – आपनी सेनाकों मरी देखके राक्षस सब रामजीकोंमारनेवास्ते दौडतेभये. तिन सबकोंभी रामजीने मारडाले. राक्षसभूमिपर पडगये॥४॥

श्लो॰ हतेषुतेषुसर्वेषुराक्षसेषुखरादिषु॥तत्सैन्य
मपिहृष्टासानिहतंपतितम्भुवि॥५॥

भा·टी· - शूर्पनखाने सेना सहित खर आदि सब राक्षसोंको म
राजानिके तथा पृथ्वीमें पड़ेदेखके ॥ ५॥

श्लो· दुःखिताश्रुविमुञ्चंतीपतिनास्खलितापथि ॥
रुदतीलक्ष्मणेनैवछिन्नकर्णान्तनाशिका ॥ ६॥

भा·टी· - तबशूर्पनखा लक्ष्मणकरिके नाक कान कटीहुई रोती
गिरती पडतीभई· ॥ ६॥

श्लो० जगामवेगेनसहोदरीदरीदुःकर्मप्रीतिस्थि-
तिमुक्तमाम्पुरीम् ॥ लंकाम्मनोरावणपाणिपालि
तांसभास्थितम्वाक्यमुवाचभ्रातरम् ॥ ७॥

भा·टी· - दुष्टकर्ममें हट करिके ठरना ऐसी लंकापुरी तथा मन
रावणकरिके पालितहै ऐसी लंकापुरी कों जलदीगई· हटतें दुष्ट
कर्ममें चेष्टारूप जो मन रावण आदि राक्षसोंकरिके सोभित रा
वणकी सभा तिससभामे बैठाजो शूर्पनखा को भाई रावण तिस्सें
शूर्पनखा बोली ॥ ७॥

श्लो० त्वंक्रूरबुद्धेमदपानमादितोनबुध्यसेशत्रुग
णंसमागतम् ॥ विकर्त्तयित्वाममकर्णनाशिका
सहानुजेनैवसपत्निकःस्खरवी ॥ ८॥

भा·टी· - हेदुष्ट मदिरापीके तूं मस्त होगयाहै· तेरा नाश कर्नेवाले
वैरी आयगया· परंतु तेरेकों मालूम नहीहै· तेरावैरी आपने भाई·
सें मेरीनाक कान कटायके स्त्रवसें भ्रातास्त्री सहित गोदावरी·
पर बस ताहे ॥ ८॥

श्लो० पुत्रौदशरथस्यैवअयोध्याधिपतेःशुभौ ॥
रामलक्ष्मणनामानौराक्षसान्हंतुमागतौ ॥ ९॥

भा·टी· - अयोध्याके राजा दशरथ तिसके पुत्र दोहै राम १ लक्ष्म

ण २ यहनामहै राक्षसोंको नाश करने वास्ते आयेहैं ॥ ९ ॥

श्लो॰ ताभ्यांकिमर्थंतेनासाकर्णौचैवविकर्तितौ॥
वर्णयामाससर्वंसाचरितंतस्यचात्मनः॥१०॥

भा॰टी॰ - मन रावण पूंछताहै तेरा कान नाक उन दोनोनें किस वास्ते काटे तब शूर्पनखा अपना चरित्र तथा रामजीको चरित्र वर्णन करतीहै ॥ १० ॥

श्लो॰ विचार्यतद्धृदयेस्वीयेरावणःक्रूरशासनः॥ किंचित्संस्मृत्यचात्मानंज्ञानदृष्ट्यास्मरोत्तमः॥११॥

भा॰टी॰ - शूर्पनखाका बचन सुनके बडे कठिनसे शिखावे योग्य जोरावण असुरोंमें उत्तम सो ज्ञानदृष्टि करिके अपने आत्माको विचारिके किमै ऐसे सर्वेश्वरको पार्श्ववर्तीहों ॥ ११ ॥

श्लो॰ रूपभक्तेश्चजानक्याःसौंदर्यंब्रह्मभावनम्॥
तेनकामेनसंतप्तोममाप्येवम्भवेत्कदा॥१२॥

भा॰टी॰ - कैसारावणहै ब्रह्मकी भक्तिरूप जानकी तिस्की सुंदरताजोहै सोई ब्रह्ममें भावहै उस ब्रह्मके भावरूप कामदेव करिके बहुत तप्त होरहाहै यह विचारताहैकि ऐसा ब्रह्मको भावमेरे भी कभी होजावे ॥ १२ ॥

श्लो॰ तदाहंभवसंसारान्मुक्तोयास्यामिस्वांगतिम्
एवंनिश्चित्यमनसाहर्तुंकामश्चजानकीम्॥१३॥

भा॰टी॰ - तब मैभी संसारसें छूटके आपनीगतिमें चला जाऊं ऐसा आपने मनमें निश्चय करिके जानकीकों हरन कर्नेवास्ते ॥ १३ ॥

श्लो॰ रथारूढोजगामेकोरात्रौकामविमोहितः॥
मदान्धतायांप्रययौमारीचस्यान्तिकंद्रुतम्॥१४

भा॰टी॰ - रात्रिको ब्रह्ममे भावरूप कामसें मोहित मनरूपरावण

अभिमान करिके अंधकार रूप रात्रिमें रथमें बैठके अकेलाज लदी अहंकार रूपजो मारीच तिस्के सामने गया॰॥१४॥

श्लो॰ मारीचस्तन्दद्दर्शाथ दुराचाररथेस्थितम्॥
तन्दर्षवाजिभिर्युक्तेगर्द्दभैश्चकुकर्मभिः॥१५॥

भा॰टी॰ - कुकर्म रूप खच्चर करिके तथा रथके हर्षजो घोडे तिन करिके संयुक्तजो भ्रष्ट आचार रूप रथ तिस्मे बैठके रावण मारीच केपास गया॰ तिसकूं मारीच देखताभया॥१५॥

श्लो॰ समुत्थायादरंचक्रेपृष्टोवाचदशाननः॥ भगिनीदुर्द्दशांचैवखरादीनांवधंतथा॥१६॥

भा॰टी॰ - रावणकों देखके मारीच उठके आदर किया॰ और आने को कारण रावणसें पूछताभया॰ तब रावणने शूर्पनखाकीदुर्गति तथा खरआदि राक्षसोंका मरण सबकहनेलगा॰॥१६॥

श्लो॰ जानकीहरणार्थायसमायातस्तवांतिकम्॥
विचित्रमृगरूपस्त्वंभवतातमयेरितः॥१७॥

भा॰टी॰ -किजानकीकों मै हरण करूंगा॰ इसवास्ते तुमारे पास मै आयाहूं॰ हे भाई हमारी आज्ञा तुम मानिके चित्रविचित्र मृगबनो॰

श्लो॰ श्रुत्वादशाननोक्तिंचमारीचोमानगर्वितः॥
स्वनाशभयभीतेनकर्मणातंव्यबोधयत्॥१८॥

भा॰टी॰ - बडा अभिमानी जोमारीच सो रावणकी वचन कों सुनिके कहाकी हे रावण जो कर्म तुमने विचारेहो तिसकरिके मेरा मरण होगा॰ औरतुम दुःख पावोगे॥१८॥

श्लो॰ बोधितोपिदशग्रीवोनबुबोधमहाबली॥ भयाद्बभूवमारीचः कुविचारोमृगोद्भुतम्॥१९॥

भा॰टी॰ - बडाबलवानजोरावणहै सो मारीचकी वाक्यकों सुनि

केनहीमाना तब मारीचनें जानाकी जोमें फिर कुछ ज्ञान देउंगा तो मेरेकुं मार डालेगा· ऐसें भयसें खोटाबिचार रूप मृग होगया·

श्लो॰ कुमार्गतनयैर्युक्तः परपीड्यादिरोमभिः॥ भू रिभिर्दुःखदैःपादैः कुवाक्य छलवंचनैः॥ २०॥

भा·टी· - खोटा मार्गजोहै सोई दुष्ट पुरुषहै तिस्के दूसरेजीवों- कों दुःखदेनेवाले आदिपुत्र जैसा ईर्षण मत्सरता चुगली इनआ दि औरजो दुष्टहै सोई रोम भयेहै तिस रोमों करिके युक्तहै· औ रखोटीवचन बोलना· छलकरना· कपट करना· ठगाई करना ये· च्यारि पगहै इन्हो करिके युक्त मारीचहै॥ २०॥

श्लो॰ कुरावकुशलाशोभाकुतृष्णाबिन्दुरंकितः॥ स त्तिरस्कारपुच्छेनसंयुतोऽधर्मचंचल ः॥ २१॥

भा·टी· - खोटावाक्य बोलनेमें चतुराई सोई मारीचके देहकी शो भाहै· बुरे कामोंकी बहुत तृष्णा सोई बिंदूहै तिस्का कालापी ला सफेद आदि अनेक प्रकार करिके चित्र विचित्र होरहाहै· स त्पुरुषोंका तिरस्कार सोई पूंछहै तिस पूंछ करिके युक्तहै अधर्म सोई चंचलस्वभावहै तिस करिके बहुत चंचलायमानहै॥ २१॥

श्लो॰ सदानादरहास्याभ्यांशृंगाभ्यांशोभितःखलः जगामरामवसतिंतन्दृष्ट्वाजनकात्मजा॥ २२॥

भा·टी· - सुंदर कर्मको जैसा विद्यादान तलाव कूवा धर्मक्षेत्र· आदि और कर्म तिनको अनादर तथा हँसी करनाये दोसींगहै· ऐसी सींगकरिके खल मारीच शोभित होरहाहै· ऐसा रूप बनाय के रामजीकी पर्णकुटीके सामने गया· तब तिस मारीचकों देख के जानकी॥ २२॥

श्लो॰ लुलोभसहसादेवीस्वकार्यात्किंचिदातुरा॥

बभूवप्रेरयामासरामंतद्ग्रहणेसती ॥ २३ ॥

भा-टी- – अपने काजनें थोरी आतुर होके लोभकूं प्राप्ति हुईजो जानकी सो विचार किया कि मन रावणको भेजा आयाहे- अब रामजी- रावणकों मारेगे तो घर२ प्राणी २ प्रति हमारी वृद्धि होवेगासबमें हम बसेगे- रामजीसें जानकी बोलीकि इस मृगकों पकडके ले आवो २३

श्लो० करुणापृथिवीदुःखसंहारंरघुनन्दनः ॥ प्राप- मोहंविचलितस्तद्वधेग्रहणायवा ॥ २४ ॥

भा-टी- – दयारूपजो पृथिवी तिस्का दुःख संहार रूप मोह कूं रामजी प्राप्ति होके मृगाको पकडना अथवा मारना इसवास्तेचलते भये

श्लो० सन्तोषलक्ष्मणेनैवस्वस्थत्वेननिवारितः ॥ स्वीकृतन्नैवरामेणगत्वासंघातितोमृगः ॥ २५ ॥

भा-टी- – संतोष रूपलक्ष्मणको संसारमें समस्वभाव हे उसी स्वभाव करिके रामजीकों मनाकिया- कि आप इस मृगकूं मारनेवास्ते मति जावो- लक्ष्मणकीविनयकों रामजी नहींमाने- और जायके मृग- कों मारतेभये ॥ २५ ॥

श्लो० आविर्भावंकदाकुर्वन्कदान्तर्ध्यानमेवच ॥ मा नप्रीत्याविप्रीत्याचधावन्वेगतरंहतः ॥ २६ ॥

भा-टी- – मृगने अभिमानकी प्रीति कभीथोरी कभीज्यादा- करिके भागता भयासोई मृगको दोडनाहे तथा गुप्त होनाहे- ॥ २६ ॥

श्लो- हतोहालक्ष्मणेतीवप्रोवाचमृगसत्तमः ॥ वि- वेकंचैवसंस्मृत्य तत्तनौप्रविवेशह ॥ २७ ॥

भा-टी- – मृगने मरतेवखत हासंतोषरूप लक्ष्मण मैने बहुतपाप किया सोआपक्षमाकरो- ऐसाशब्द बोलताभया- सोई लक्ष्मणको पुकारनाहे- तथा विवेक कोस्मरण करिके अभिमान रूप मारीच

शरीरकों त्यागिके रामजीकी शरीरमे मिलगया॥२७॥

श्लो॰ अहंकारकृता:सर्वेनमयावर्णितुंक्षमाः॥ते पितुर्मरणंदृष्ट्वारावणंचैवसंश्रिताः॥ चक्रुर्विनाश नंसर्वेसज्जनानांमहोद्यमाः॥२८॥

भा॰टी॰ - अभिमानरूपजो मारीचहै तिस्के पुत्रोंको वर्णन कर॰ नमें मेरीसामर्थ्य नहीहै॰ मारीचको मरण देखके मारीचके पुत्र जो बुरेकाजहैं सब इकट्ठा होके रावणकेपास जायके साधुवोंका नाश करने लगे॥२८॥

श्लो॰ निहत्यरामोमृगरूपधारिणंत्वचन्नलेभेमृ गदेहसंश्रिताम्॥ देहंत्यजन्हाखलुलक्ष्मणेति प्रोक्तं वचःश्रुत्यविसिस्मयेत्हृदि॥२९॥

भा॰टी॰ - रामजीने अभिमानरूप मारीचकों मारिके मृगाकीदे हकीखालनही पाए तथा मृगने देह त्यागते बखत लक्ष्मणकों पुकारताभया॰ उस शब्दकूं सुनिके रामजीके मनमें बडी विस्मय होगया॥२९॥

इतिश्रीवेदान्तरामायणे पं॰ शिवसहायबुधविरचि ते आरण्यकांडे मारीचवधे द्वितीयोमोक्षोपानः॥२॥

---

वरतन्तुरुवाच श्लोकः हालक्ष्मणेतिसंश्रुत्यजा नकीव्यग्रमानसा॥ दीपार्चिःपवनेनैव बभूवव्य॰ थितासती॥१॥

भा॰टी॰ - वरतन्तमुनि बोले हेसंवर्त सुनो॰ हालक्ष्मणऐसाशब्द सुनकेजानकी ने बिचार कियाकि अभिमान बडाबलवानहै॰ बडे॰ बडेयोद्धोंकूं जीतलिया॰ सो मेरेप्राणनाथजो विवेकरूप रामजी॰

तिनको भी जीतलिया सो दुःखी होके संतोषरूप लक्ष्मण को आ
पनी रक्षा कर्नेवास्ते बुलाते हैं॰ ऐसा विचारसें दुःखी होगई-जानकी॰
जैसा हवा करिके दीपकी जोति कांपती है तैसे ही जानकी दुःखी
होकर कांपनेलगी ।।१।।

श्लो॰ उवाचवचनंस्निग्धंकिंचिच्चलितपौरुषम् ।। ग-
च्छलक्ष्मणतेभ्राताराक्षसेनैवपीडितः ।।२।।

भा॰टी॰ थोरा लक्ष्मणकोंभी पुरुषार्थ चलायमान होरहाहै मारीच
की वचन सुनिके ऐसेजो लक्ष्मण तिनसें जानकी बोली हे लक्ष्मण
जलदी जाओ॰ तुमारे भाईकों राक्षस दुःख देताहै॰ ।।२।।

श्लो॰ त्वांसमाह्वयतेशीघ्रंप्राणांत्यक्ष्यामित न्विना ।।
उवाचलक्ष्मणोदेवीनैवंभवतिकर्हिचित् ।।३।।

भा॰टी॰ - दुःखीहोके वे तुमकूं पुकारते हैं॰ रामजीबिनामें मरजा
ऊंगा॰ लक्ष्मण बोले हे देवि रामजी कभी दुःखी नही होवैंगे॰ ।।३।।

श्लो॰ नहंतारंप्रपश्यामिरामस्यभुवनत्रये ।। तयो
क्तोलक्ष्मणस्तूर्णंमांगृहीतुंसमागतः ।।४।।

भा॰टी॰ - हे देवि तीन लोकमें रामजीकूं मारनेवाला कोई मैंनही
देखताहूं॰ ऐसी लक्ष्मणकी वचन सुनिके जानकीकी बुद्धि मली
न होगई सोई मलीन रूप ग्रहण कर्नेको जानकीने कहाकि हे-
लक्ष्मण तुमविचारते हो किविवेक रूप रामजीको अंतकाल हो॰
जावे तो हम जानकीकों लेलेवें सो भाई ऐसा नही होगा॰ ।।४।।

श्लो॰ एवमुक्तेतुजानक्यागतेदूरेचलक्ष्मणे ।। तिर
स्कारकृतेदूरे आजगामदशाननः ।। ५।।

भा॰टी॰ - ऐसी भेदरूप वचनजानकी के कहेसं ते लक्ष्मणरा
मजीके पासकूं चले तबजानकीनें लक्ष्मणको तिरस्कार किया॰

सोई दूरहै तिस दूरकूं लक्ष्मण गये तब रावण जानकीके पास-
आता भया-॥५॥

श्लो० महार्जवंचसन्यासंकृत्वागाद्दशाननः॥तस्मे
मभस्मनाछ न्नंतद्धुर्द्धनकमंडलुम्॥६॥

भा-टी- बड़ा कोमल स्वभाव सोई सन्यास है-तिस सन्यासकोरू
पधरिके जानकीके पास मनरूप रावण आया- उस कोमल स्वभा
में प्रेम सोई विभूतिहै- तिसविभूतिको देहमें लगायेहै- तथाउ
सी विभूतिमें स्नेह बढ़ाना सोई रावणको कमंडलुहै-॥६॥

श्लो० शौचंवस्त्रंचसंधृत्यशुद्धगैरेयरंजितम्॥भि
क्षांकपटप्रीतिंचय्ययाचेजानकीन्तदा॥७॥

भा-टी- - देहमें पवित्रता राखना सोई वस्त्रहै- शुद्ध स्वभाव सो-
गेरुहै उसीगेरुसें शौच रूप कपड़ा रंगेहै- ऐसा रूप धरिके कप
टरूप भिक्षा जानकीसें मागता भया॥७॥

श्लो० दयावर्द्धनंनिर्दयायाश्चत्यागन्ददौजानकी-
साधवेकन्दमूलंसा॥नजग्राहकामातुरोहर्तुकाम
स्तदाजानकींक्रूरवाक्यंसमूचे॥८॥

भा-टी- - तब जानकीने दयाको बढ़ाना रूप कंद निर्दयाकूं छो-
डनारूप मूल साधुजानके रावणकूं देनेंलगी- तब पहिले वर्णन
हुया जो काम तिस्कामकरिके आतुर होरहा है रावण- सो जान
कीकों हरण करनेकी इच्छा करिके जानकीकूं चिढ़ानेवास्ते खो
टीखोटी बचन बोलता भया॥८॥

श्लो० किंकरिष्यसिरामेण वनस्थेनस्कदुःखिना॥मां
भजस्ववरारोहेराक्षसानामधीश्वरम्॥९॥

भा-टी- - हे जानकी बनमे रहने वाले रामके संग तेरेकों कुछ सुख

नहीहै· राक्षसोंका मालक जो मैं हूं सो मेरी स्त्री तूं होजा·॥ ९॥

श्लो० इत्युक्त्वादर्शयामासस्वरूपंराक्षसाधिपः॥
पूर्वोक्तंबालकांडेच दशास्यम्विंशहास्तिकम्॥१०

भा·टी· - ऐसा कहिके जानकीकूं रावणने अपना स्वरूप दिखाया· कैसा स्वरूपहै बालकांडमे पहिले दशमुख वीशभुजा वर्णन भयाहै सोस्वरूप ॥१०॥

श्लो० तन्दृष्ट्वाजानकीभीताश्रुतपूर्वंखलंसती॥
उवाचधैर्यमालम्ब्ययदित्वंरावणः खलः॥११॥

भा·टी· - पहिले मुनियोंसें जानकीनें रावणको रूप सुनि रखा था· उसी रावणकूं देखके बहुत डरायके जानकी धीरज धरिके बोली हे दुष्ट जो तूं रावणहै ॥११॥

श्लो०क्षणंतिष्ठात्रमेभर्तासत्वरश्चागमिष्यति॥
नाशयिष्यतितेगर्वमित्युक्तश्चतयातदा॥१२॥

भा·टी· - तो एकक्षण हमारे सामने तूं खडारह हमारापति जलदी आवेंगे तो तेरे अभिमानको नाश करेंगे· ऐसी बचन जानकी· रावणको कहती भई॥१२॥

श्लो०जानकीमूर्द्धजांगृह्यरामपादाब्जसन्नतिं॥
करेणैकेनचोरुंचरामरूपनिरीक्षणम्॥१३॥

भा·टी· - तब रामजी के चरण कमल को वारंवार नमस्कारकीप्रीति सोई ईश्वरकी भक्तिजानकीकी चोटी है· तिस चोटीकूं एक हातसें पकडके तथा रामजीके रूपको वारं वार देखना· सोई जानकी की जंघाहै तिस जंघाको ॥१३॥

श्लो० द्वितीयेनाशुसंगृह्यस्वरथेस्थाप्यकामतः॥
ययावाकाशमार्गेणज्ञानशून्यस्तदाचसः॥१४॥

भा॰टी॰ -तिस जंघाकों दूसरे हातसें पकडके आपनी रथमें बैठा-
यके ज्ञानसें हीनजो हृदय सोई आकाशहै तिस आकाशमार्ग
करिके जानकीकों लेचला॰ ॥१४॥

श्लो॰ हारामराजीवदलायताक्षत्वयाविहीनावि
धिनाकृताद्यहम्॥ वियोगचिंतातवपादपद्म-
योश्चिरंसदातिष्ठतिमानसेमम॥१५॥

भा॰टी॰ - जानकीविलाप करतीहै हेरामजी ब्रह्मदेवने आपु-
करिके हमकू हीन करदिया॰ आपुके चरण कमलको बियोगमेरे
चित्तमे टिका रहेगा॰ ॥१५॥

श्लो॰ एवमादीनिबहुधाविलापानिचजानकी॥
कुर्वतीरथमध्यस्थारक्षोपतिविमर्दनम्॥१६॥

भा॰टी॰ - इसप्रकारको बहुत विलाप रावणके रथमें बैठी हुई जान
की करती भई॰ रावणको तथा दुष्टराक्षसों का नाश रूप विलाप॰
जानकी करतीहै ॥१६॥

श्लो॰ दुष्टकर्मोद्भवाम्प्रीतिंहठजांस्वपुरींखलः॥
सत्वरोगन्तुकामश्चलंकाराक्षससत्तमः॥१७॥

भा॰टी॰ - दुष्टकर्म सेउत्पन्न जो प्रीतिरूप हठ करिके ठरना ऐसी
जो लंकापुरी तिस्कों जानकीकों लेजानेकी इच्छा किया॥१७॥

श्लो॰ दुर्लक्षणोजटायुश्चदुर्ज्ञानोद्भवमामिषम्॥
दुर्वाक्यतुंडेनसदायोभुनक्तिनिरंतरम्॥१८॥

भा॰टी॰ - तब दुष्टजीवोंको लक्षणजोहै सोईजटायुनाम गीधहै
तथादुष्ट ज्ञान जैसे विचारना किचोरीमें धन कमाना॰ परस्त्री भो-
गना॰ इत्यादि चोर अनेक बुरेकर्म है तिन्हों करिके उत्पन्नजो क-
र्म सोई मांसहै॰ खोटा बचन बोलना सोईचोंचहै॰ ऐसे चोंच करिके

उस मांसकों रोज जटायु गीध खाताहै॥१८॥

श्लो॰ दुश्चेष्टेहाकृतीपक्षौतत्सुतौचरणौस्मृतौ॥ एतादृशोजटायुश्चकृत्वातेन स्वभाषितम्॥१९॥

भा॰टी॰ – दुष्टकर्ममें चेष्टा तथा दुष्टकर्म कर्नेकी इच्छा येदोनो जटायुके पक्षहै॰ इनदोनों चेष्टातथा इच्छाके जो पुत्र नरकमें पडना तथा कुयोनिमें जन्मलेना येदोनो जटायुके दोपग है ऐसा जटायु रावण सें संभाषण करिके॥१९॥

श्लो॰ पातितोरावणस्तेनस्ववाक्यसंगरेरथात्॥ पुनश्चोत्थायवेगेन गृहीत्वाजनकात्मजाम्॥२०॥

भा॰टी॰ – सुंदर वचनरूप युद्ध करिके रावणकों रथसें जमीनमें जटायुने गिराय दिया॰ तब रावण जलदीउठके जानकीकों पकडिके रथ मेंबैगयली क्यूंकि जब रावणकों जटायुने गिराय दिया तबजानकीभी रथसें पडगयीथी॰ भागनेवास्ते सोफिर पकड लिया॥२०॥

श्लो॰ पक्षौद्वौतस्यखड्गेन छित्वागात्त्वरितःपुरीम्॥ स्वैश्वर्येनिश्चलाबुद्धिर्नमेमे कर्हिचित्कदा॥२१॥

भा॰टी॰ – रावणने तरवारसें जटायुके दोनोपक्ष काटके लंकाकूं जाताभया॰ मनरूपरावण ऐसा बिचारताहै कियह मेराऐश्वर्य कभी॰ नाशकूं नही प्राप्ति होवेगा॥२१॥

श्लो॰ नाशमेष्यतिसाशोकवाटिकारावणप्रिया॥ तदुद्भवाःसुखावृक्षास्तस्यांजनकनंदिनीम्॥२२॥

भा॰टी॰ – नाशकूं नही प्राप्ति होवेगा ऐसीजो रावणकी बुद्धि सोअशोक बागहै॰ रावण कोंबडीप्यारीहै॰ उसबगीचामें उत्पन्न भयेजो सुख सोवृक्षहै॰ तिस बगीचामें जानकीकूं॥२२॥

श्लो॰ स्थापयामासदासीभिर्निन्देर्षासहनादिभिः॥

कारयित्वाऽवनंतस्याश्चतुर्दिक्षुनिशाचरः॥ २३॥

भा·टी· – जानकीकूं अशोकबगीचामें रिकाताभया· क्या करिके ऐसीराक्षसीयोंसें जानकीकी रक्षा करायके· कैसीराक्षसीहै परजीवकी निंदा· जीवकों स्करवी देखके अपनी हृदयमें दुःखी होना·जीवमात्रसें प्रीति नहीराखना इनआदिऔरजो बहुत ऐसी मतिसोराक्षसी है

श्लो॰ निंदेर्षासहनासूया दुर्वांछाद्याश्चकोटयः॥

दास्यस्तस्यसमाख्यातावर्णितुन्नेवताः क्षमाः॥ २४॥

भा·टी· – दूसरे जीवकीनिंदा ईर्षा असहना· जीवउपकार करेतोभी निंदाकरना· जीवोंकों दुःख देनेकी इच्छा रूप इन्होंआदि गिनतीरहित इतनी रावणकी दासीहै॥ २४॥

श्लो॰ मृगंहत्वारघुश्रेष्ठो निवृत्तः स्वाश्रमंप्रति॥ मार्गे

दृष्ट्वातदायातं लक्ष्मणंविह्वलोभवत्॥ २५॥

भा·टी· – अभिमानरूप मृगकों मारिके रामजी अपने आश्रमकूं चले तोरस्तामें लक्ष्मणको आते देखके रामजी विह्वल होगये॥ २५

श्लो॰ उवाचाधैर्यसंयुक्तं वचनंरघुनन्दनः॥ कस्मा-

त्तातत्वयात्यक्ताजानकीममवल्लभा॥ २६॥

भा·टी· अधीरज युक्त वचन रामजीनें लक्ष्मणसें बोले· हे भाई हमारी प्राणसें प्यारी जानकीकों त्यागिके क्यों आए॥ २६॥

श्लो॰ उवाचलक्ष्मणः सर्वं कारणन्तत्सविस्तरं॥ सह

तेनैवसंयातोरामः स्वाश्रममंडलम्॥ २७॥

भा·टी· – लक्ष्मणनें सब कारण बिस्तार पूर्वक कहते भये· तबरामजी लक्ष्मणसहित अपने आश्रमपर आए॥ २७॥

श्लो॰ विलोक्यजानकीहीनं विललापाकुलेंद्रियः॥

गांभीर्य्यस्थैर्य्यस्यास्तिक्यैचलत्वंकिंचिदात्मनः॥ २८

भा·टी· – रामजी अपने आश्रम पर आए सो जानकी करिकेही न देखते भये· तब अपनी शरीरकी स्थिरतासे तथा गंभीर स्वभावसें तथा अपने धर्मसें किंचितमात्र चलायमान होगये· सोई· विलापहै ॥२८॥

श्लो॰ एवंमहाविलापश्चरामलक्ष्मणसंस्कृतः॥गृद्ध्न्निपतितन्दृष्ट्वाचक्रेप्रश्नोत्तरंहरिः॥२९॥

भा·टी· – ऐसाविलाप राम लक्ष्मण करतेभये· गीधकों भूमिमें पडा देखके उससें प्रश्नतथा उत्तर करते भये ॥२९॥

श्लो॰ अहंदुर्लक्षणोगृद्धःपातितोरावणेनवै॥जानकीरक्षणेशक्त्स्त्वद्दर्शनजिजीविषुः॥३०॥

भा·टी· जटायु बोले हेरामजी, दुष्टोंको लक्षण रूप मैंगीधहूं· जटायु मेरा नामहै· जानकीकीरक्षा करनेमें मैंने कुछ पराक्रम किया तब मेरे कों रावणनें पृथ्वीपर गिरायदिया· आपके दर्शनकी इच्छा करिके अबतक मैं जीता रहाहै ॥३०॥

श्लो॰ इत्युक्त्वातत्यजेप्राणंगृद्धोरामसमीपतः॥रचित्वाप्रेमकाष्ठेनचितामास्थाप्यतम्प्रभुः॥३१॥

भा·टी· – गीधने ऐसे बचन रामजीसें कहे पीछे प्राणत्यागताभया· तब रामजीको प्रेम जटायुपर बहुतथा तथा उसीप्रेमरूप काष्ठ करिके चिता बनायके उसी चितामें जटायुकूं बैठायके ॥३१॥

श्लो॰ ज्ञानाग्निनाचतन्दग्ध्वाभोजयामासपक्षिणः॥तज्जातिजान्महाक्रूरान्दुर्मर्षादीन्सहस्रशः॥३२

भा·टी· – ज्ञानरूप अग्नीसें जटायुकूं जलायके उसकीजाति जोदुष्ट कर्मकी भावना· तिस्मे उत्पन्न भयेजो बडेक्रूर २ कुःखदेने वाले अमर्ष कहें दूसरेके सुखकों देखके जलना इनआदिलेके इनमेजो सं-

दरपक्षी बडे दुष्टोंमें दुष्ट तिनकूं बहुत हजार पक्षियोंकू रामजीनें भोजन करवाते भये ॥३२॥

श्लो. सदोपदैशिकैर्धर्म्मैर्भक्ष्यभोज्यैश्चभूरिशः॥
भ्रेमतुःकाननेवीरौसीतान्वेषणतत्परौ ॥३३॥

भा.टी.--रामजीने दुष्ट कर्मोंकों ईश्वरके भजन रूप उपदेश देते भये. सोई उपदेश अनेक प्रकारके पकवान हैं. तिसकरिके पक्षियोंकों भोजन करायके जानकीके शोधनेवास्ते दोनोभाई वनमें भ्रमणकरते भये ॥३३॥

श्लो. सन्निंदनकबंधेनवेष्टितौरामलक्ष्मणौ ॥ अ-
सत्प्रशंसनारागभुजाभ्यान्दैवयोगतः॥३४॥

भा.टी.--सुंदर धर्मकी निंदाकरना. ऐसा दुष्टकर्म सोई कबंधहै. तथा दुष्टकर्मकी तारीफ कर्ना और उसी तारीफमें स्नेहकर्ना येदो कबंधकी भुजाहै. सो दैवयोगसें राम लक्ष्मणकों कबंधने आपनी दोनो भुजाकेबीच बांधलिया. ॥३४॥

श्लो. एकंचिच्छेदरामस्तुशिक्षाखड्गेनतद्भुजम्॥
सूक्तासिनाद्वितीयञ्चचिच्छेदलक्ष्मणोभुजम्३५

भा.टी.- कबंधकों रामजीने सुंदर धर्म शिखाते भये. सोई खड्ग है तिसखड्ग करिके रामजी एकभुजा काटते भये. और सुंदर वचन रूपतरवारसें दूसरी भुजा लक्ष्मण काटते भये ॥३५॥

श्लो. छिन्नौभुजौयदातस्यतदाप्राणांससर्जह ॥हिं
साविरहितैःकाष्ठैर्दयारूपाचिताकृता॥३६॥

भा.टी. जब कबंधकी दोनो भुजा कटगई तब पहिले कथितजो कबंधहैसो प्राणछोडता भया. तब रामजीनें कबंधकूं जलानेवास्ते जीवहिंसासें हीनजोकर्म. जैसे कथाश्रवण. मौनरहना. दुष्टकीसंगत्यागना

इत्यादि सब काष्टहै· तिसकाष्ठसें चिता बनायके कैसीचिताहै· दयारूप·॥३६॥

श्लो॰ रामेणसहह्भ्रात्रैवकृपाग्निदाहितोऽसुरः॥स द्रूपधारीविमलो ज्ञानानंदोबभूवह॥३७॥

भा·टी· - लक्ष्मणसहित रामजी कबंधकेऊपर कृपाकरते भये· उसी कृपारूप अग्नीसें कबंधको जलातेभये· तब कबंध सुंदर रूपधारण करिके ज्ञानमें आनंद भया॥३७॥

श्लो॰ उवाचवचनंस्निग्धंजानकीप्राप्तिकारणे॥अग्रे तिष्ठतिराजेन्द्रशबरीभिल्लनंदिनी॥३८॥

भा·टी· - जानकीके प्राप्ति होनेकी उपायरूप बचन बडी कोमल कबंध रामजीसें बोलाकि हे राजोंके इंद्ररूप रामचंद्र इहांसे अगाडी थोडी दूरपर भीलकी कन्या शबरी रहतीहै·॥३८॥

श्लो॰ तस्याश्रमंसमागच्छसातेसर्ववदिष्यति॥इत्युक्त्वासगतः स्वर्गस्करेंद्रभुजपालितम्॥३९॥

भा·टी· - तिस शबरीके आश्रमपर आप जावो· तब जानकीके मिलनेकी संपूर्ण वार्ता शबरी आपसें कहेगा· ऐसा रामजीसें कहिके ईश्वरके शरीरमें जो स्वर्गलोकहै इंद्र करिके रक्षाहो रहीहै· ऐसे स्वर्गको कबंधगया॥३९॥

श्लो॰ निशम्यरामोपिकबंधभाषितंसलक्ष्मणोलक्ष्मण सेवितांघ्रिः॥जगाम शीघ्रंशबरीशुभालयंश्रीजानकी जीवनवल्लभोहरिः॥४०॥

भा·टी· रामजीकबंधकीवचनसुनिके जलदी शबरीके आश्रमको जातेभये·

इतिश्रीवेदान्तरामायणेआरण्यकांडेशिवसहायबुधविरचितेसंवर्तवरतन्तुसंवादे तृतीयोमोक्षोपानः॥३

अथ किष्किंधा कांड प्रारम्भः

वरतन्तुरुवाच श्लो॰ कबंधवचनंश्रुत्वारामोलक्ष्मणसंयुतः॥ पुनरन्वेषमाणश्चजानकीम्विरहातुरः॥१॥

भा॰टी॰ – वरतन्तु मुनि बोले लक्ष्मण सहित रामजीनें कबंधकीवचनकनिके दुःखी होयके फिरि खोटे स्वभाव रूप बनमें भ्रमण करतेभये॥१॥

श्लो॰ महामोहो वनचरः सद्धर्मपशुहिंसकः॥ दुहितातस्यविप्रेन्द्रचंचलामतिरुत्तमा॥ शबरीसासमाख्यातासज्जनानाञ्चसंगतः॥२॥

भा॰टी॰ – हेविप्रेंद्र स्नान ध्यान दान जप पूजा विनय नमस्कार इन आदि औरजो अनेक प्रकारके सुंदरधर्म तो सब पशु भयेहैं॰ तिनकों मारनेवाला जो बडा मोह सोई भील है॰ जीवोंकी चंचल मति उसकी कन्याहै॰ शबरी उसका नामहै॰ सुंदर२ धर्म सो ब्राह्मणहै॰ तिन ब्राह्मणोंकी संगत कों शबरी करती भई॥२॥

श्लो॰ चकाररामचन्द्रस्यभक्तिंसाशबरात्मजा॥ तदाश्रमंजगामाशुरामोलक्ष्मणसंयुतः॥३॥

भा॰टी॰ – उस संगतिके प्रभावसें रामजीकी भक्ति शबरी करतीभई॰ तिस्के आश्रमपर लक्ष्मण सहित रामजी जातेभये॥३॥

श्लो॰ शबरीपूजयामासरामंसभ्रातृकंतदा॥ स्थैर्यस्वभावसाहित्यैःप्रार्थनेनविशेषतः॥४॥

भा॰टी॰ – शबरीको स्वभाव धर्ममें बहुत स्थिरहै॰ अनेक दुःखपरे॰ तौभी॰ भगवानको भजनरूपधर्म छोडतीनही उसधर्मरूप पूजन कीसामग्री करिके तथा बहुत प्रार्थना करिके लक्ष्मण सहित राम

जीको पूजन करती भई। ॥४॥

श्लो० शरीरंरामप्रेमाग्नौ दहन्वाक्यमुवाचसा॥ रा-
माग्नेनलिनीम्पश्यसरश्चैवतदुद्भवम्॥५॥

भा॰टी॰ – रामजीको प्रेम शबरीके हृदयमें बहुतहै। उसी प्रेमरूप अ-
ग्निकरिके देहजलायके बोलती भई। हे रामजी। आपकी रस्तामें ए-
कतलाई है। उस्का पंपानामहै। तथा उसी तलाईसें उत्पन्नभया एक
तलावहै। उस्का पंपासर नामहै इन दोनोंकों आप देखोगे॥५॥

श्लो० किष्किंधांचपुरींरम्याम्प्रवर्षणगिरिन्तथा॥ आ-
स्तेतस्यगिरेर्मूर्ध्नि सुग्रीवःकपिसत्तमः॥६॥

भा॰टी॰ – तथा बडी सुंदरिकिष्किंधापुरी तथा प्रवर्षण पर्वत इनकूं-
आप देखोगे। प्रवर्षण पर्वतके शिखरपर सुग्रीव नाम कपि टिकाहै।

श्लो० तंगच्छजानकीनाथसस्तेकार्य्यंकरिष्यति॥
इत्युक्त्वास्वतनुन्दग्ध्वागतास्वर्गंहृदालये॥७॥

भा॰टी॰ – हेजानकीनाथ तिस सुग्रीवको दर्शन देनेवास्ते आपजा-
वोगे तब सुग्रीव आपको सब काम करेगा। ऐसा रामजीसें कहिके
सबरी शरीरको भस्म करिके आपने हृदयमेंजो स्वर्गपुरीहै। उस-
स्वर्गपुरीकों गई॥७॥

श्लो० रामोपित्वरितम्प्रापनलिनीम्फुल्लपंकजाम्॥
शांतिरूपांधैर्यजलांनिर्म्मलज्ञानसन्तटाम्॥८॥

भा॰टी॰ – तथा रामजीभी जीवोंकी शांतिरूप पंपानाम तलाईकों।
जाते भये। कैसी तलाईहै। धीरजरूपजल करिके भरीहै। तथा मल
रहितजोज्ञान सोई तटहै। जिसतलाईके॥८॥

श्लो० निश्शंकपंकजांस्वच्छांसरश्चैव महासुरवम्
नपुनर्जन्मतोयेनसंयुतंतच्चराघवः॥९॥

भा०टी० - कामआदि राक्षसोंकी भयसे हीन जो स्वभाव पंपाकोसोई कमलहैं बहुत निर्मल तलाईहै एसी जो शांतिरूप तलाईको स्रव जोहै सोई पंपासर नाम तलावहै शांतिको सेवन किहेसें - वारंवार जन्म नहीं होना सोई जलहै तिस जलसें तलाव भराहै ९

श्लो० स्नानंचकारतत्तोयेलोकविस्तारणम्प्रभुः ॥ प्रवर्षणंगुरुध्यानंशिखरंतद्धिचिंतनम् ॥ १० ॥

भा०टी० - तलावके सुयसको लोक२मे विस्तार रामजी करेंगे सोई - यश विस्ताररूप स्नान उस तलावमें रामजी करते भये गुरुको प्रतिदिन ध्यान कर्नो सोई प्रवर्षणनाम पर्वतहै रातदिन गुरुदेवकी वचन चिंतवन करना सोई प्रवर्षण पर्वतको शिखरहै ॥ १० ॥

श्लो० गुरूपदेशस्सुग्रीवस्तद्वियोगेनवालिना ॥ त्रासितोदुःखितोऽत्यन्तंसुचिरंतापतापितः ॥ ११ ॥

भा०टी० - गुरुदेवको उपदेश सोई सुग्रीवहै गुरुको वियोग सोई वालिहै तिस वालि करिके सुग्रीव बहुत दुःख तथा त्रासकों प्राप्ति भयाहै तथा बहुत दिनतक वालिनें सुग्रीवकों आपने तेज रूपअग्निसें जलाता भया क्योंकि सब दुःख साधुलोग सहि लेतेहें परंतु गुरुको वियोग क्षणमात्रभी नहीं सह सक्के ॥ ११ ॥

श्लो० निरीक्ष्यवीरावायान्तौप्रेषयामाससत्वरम् ॥ बलवन्तंमहावीरंहनुमंतंतदन्तिके ॥ १२ ॥

भा०टी० - तव प्रवर्षणके शिखरपर बैठाजो सुग्रीव सोरामलक्ष्मणकों आते देखके जलदी वीरोंमें बडा वीर ऐसाजो हनुमान तिस्को रामजीके सामने भेजत्ते भये ॥ १२ ॥

श्लो० तृष्णांजनेयंसहसामोहंस्वाससमुद्भवम् ॥ सुखेच्छाहर्षलांगूलंतन्मग्नादिलसत्तनुः ॥ १३ ॥

भा॰टी॰ - कैसे हनुमानहै तृष्णातो अंजनीहै तथा जीवकी, शरीरकी स्वासा सोवायुहै॰ इनदोनोंके संयोगसें उत्पन्न भये जो॰ हनुमान इनको मोहनामहै॰ और मोहरूपभी है॰ रामजीके प्रेमके सुख प्राप्ति होनेकी इच्छामें हनुमानकों हर्ष बहुत होना है सोई हर्ष हनुमानकी पुच्छ आदिसब अंगहै तिस्के हर्षमेंरातदिन उन्मत्त रहना आदिजो कर्म जैसा रामजीकी सेवा

इसीप्रकारके कर्ममें मस्तरहना सोई हनुमानकी शरीरकी॰ शोभाहै ॥१३॥

श्लो॰ किंचित्कुशलविप्रस्यधृत्वारूपमगात्कपिः॥
रामान्तिकम्प्रगच्छन्तम्प्रोवाचकपिसत्तमः॥१४॥

भा॰टी॰ थोरासुखसोईब्राह्मणको रूपधरिके रामजीके पास हनुमानजाते भये॰ रामजीके दर्शन को प्रेम सोई हनुमानको रामजीके पास जानाहै॰ रामजीके पास को जातेजो हनुमान तिससें सुग्रीव बोले॰

श्लो॰ यदीमौवालिनाप्रेष्यौदुष्टौसम्भ्रमविभ्रमौ॥
तदातेचेतनम्प्राप्य त्यक्ष्यामीदमहंगिरिं॥१५॥

भा॰टी॰ - जोयेदोनो भ्रम तथा विभ्रम होवे और बालिके भेजे आतेहोवे तब तुमारी चेतन रूप जो अनुशासन तिस्कूं पायके मै इस पर्वतकूं छोडके भगजाऊं॥१५॥

श्लो॰ इत्युक्तःकपिराजेनसत्वरंहनुमान्कपिः॥ आजगामातिहर्षेणरामपादाब्जषट्पदः॥१६॥

भा॰टी॰ - ऐसा सुग्रीवने हनुमानसें कहे॰ हनुमान सुनिके रामजीकेपद कमलहै तिस्के रस लेनेमें भ्रमररूप हनुमान सो बडे हर्षसें रामजीके पास आते भये॥१६॥

श्लो॰ नमस्कृत्यचद्वौवीरौ कौयुवांजगतीपती॥ मुनि

वेषेणपृथिवींचरन्तौस्वेच्छयाबली ॥ १७ ॥

भा·टी· –राम लक्ष्मणकों नमस्कार करिके हनुमान पूछते भये आप दोजने कौनहो· ईश्वरकी प्रीतिके पतिहो मुनिको रूपधरि के आपनी इच्छासे पृथ्वीमें भ्रमण करि रहे हो ॥ १७ ॥

श्लो० हनुमद्वचनंश्रुत्वावर्णयामासलक्ष्मणः ॥ श्रुत्वातद्वाक्यमतुलंशमरूपंकपीश्वरः ॥ १८ ॥

भा·टी· –हनुमानके बचन सुनिके सब चरित्र लक्ष्मण कहते भये· शम· दम· यम नियम आचार आदि कर्म लक्ष्मण को कहनाभया· तिस शम रूप लक्ष्मणकी बचनको हनुमान सुनिके ॥ १८ ॥

श्लो० कथयामाससर्वंहिसुग्रीवापत्तिकारणम् ॥ युवयोर्भवितामैत्रीनिःशंकायदिराघव ॥ १९ ॥

भा·टी· –गुरु उपदेशरूप सुग्रीवकी संपूर्ण विपत्ति हनुमान राम जीसें कहते भये· हनुमान बोलेकि हेरामजी, आपतो विवेकहो और सुग्रीव गुरुकोउपदेस है दोनोजनेकी मिताइ जब होवै १९

श्लो० तवतस्यचसर्वंहिकार्यंभवतिशोभनम् ॥ इत्युक्त्वातौसमारोप्यस्वपृष्ठेरघुनंदनौ ॥ २० ॥

भा·टी·तब सब तुमारा तथा सुग्रीवका काज होवे· गुरुके वियोग रूप वालिकोतो आप मारो· और मन रावणके मारनेमें सहाय· सुग्रीव करेगा· ऐसा हनुमान कहिके रामजीके प्रेमको सुखतिस्के हर्षरूप हनुमानकी शरीरकी शोभारूप पीठपर रामलक्ष्मण कों बैठायके सुग्रीवकेपास को चलते भये ॥ २० ॥

श्लो० जगामचंचलमतिर्मग्नपृष्टेकपीश्वरः ॥ नयित्वा यत्रसुग्रीवस्तत्रवीरावबेशयत् ॥ २१ ॥

भा·टी· –जिस शिखरपर सुग्रीव विराजेथे उसीस्थानपर राम ल-

क्ष्मणकों हनुमान प्राप्ति करतेभये श्लोक वीस तथा एकवीसको अर्थ सामिलहै कारण यह श्लोक युग्म है इसवास्ते॥ २१॥

श्लो॰ चकारमैत्रीन्दुर्भेद्यान्दुर्जनैरिन्द्रियोद्भवैः॥ मध्येकृत्वागुरोर्भक्तिमग्निन्द्वौ गुरुभावनाम्॥ २२॥

भा॰टी॰ - रामजी तथा सुग्रीव अपनीअपनी गुरुदेवकी भावना रूप मित्रता करतेभये॰ दुष्ट इन्द्रियों करिके उत्पन्नजो बुरे कर्म सो सब दुर्जनहै तिन्हो करिके दुःखसे काटवे योग्यहै॰ सहजमें नही कटसकेगा गुरुदेवकी भक्ति रूप अग्निको रामजी अपने तथा॰ सुग्रीवके वीचमें रखके मित्रता करतेभये॰ राम सुग्रीवकी निश्चय सोई वीचहै॥ २२॥

श्लो॰ जांववान्जल्हषेतत्रमायाचेष्टोतिदुःसहः॥ तस्यच्छायास्वभावेन नलनीलौमहाबलौ॥ लघुदीर्घौतदाकारौचक्रतुर्हर्षमुत्तमं॥ २३॥

भा॰टी॰ - मायाका विचार सोई जांववानहै॰ बड़ाकठिणहै सो राम सुग्रीवकी मित्रता देखके खुशी भया॰ तथा जांववानकी छायाको स्वभाव दोप्रकारकोहै येक बडा दूसरा छोटा सो नलनीलहै॰ सो भी वडे हर्षकों प्राप्ति भये॰॥ २३॥

श्लो॰ हिंसापराधम्वसनन्द्विजभावंचरावणे॥ भूषणंजानकीत्यक्तन्दर्शयामासवानरः॥ २४॥

भा॰टी॰ - रावण ब्राह्मणहै तिस्में ब्राह्मणको भाव तथा ब्राह्मण॰ मारनेसे ब्रह्म हत्या होतीहै येही दोनो गहणा तथा वस्त्र जानकी के भये है इनदोनोको पेरुर रावणकी रथमें बैठीजो जानकी त्यागिगयीथी॰ कारण रावणको ब्राह्मण नही मानना॰ येतो चंडालहै॰ तथा रावणके मारेकी हत्याकोभी नहीं डरना ऐसा वस्त्र भूषण सु

ग्रीवने रामजीको दिखातेभये॥ २४॥

श्लो॰ दृष्ट्वातज्जानकीवस्त्रंभूषणंरघुनन्दनः॥तच्चिं तनविलापंचतत्क्षणेकृतवान्प्रभुः॥२५॥

भा॰टी॰ - पहिलेश्लोकमें वर्णन भया जोगहना वस्त्र जानकीको तिस्कों रामजीने अपने नेत्रोंसे देखिके जानकीकी चिंता रामजी रात दिन करतेभये सोई रामजीको विलापहै ॥२५॥

श्लो॰ पश्चात्पप्रच्छसुग्रीवंकस्माद्वससिकानने॥ इतिपृष्टःसमारेभेस्वकार्यकथनंकपिः॥२६॥

भा॰टी॰ -ऐसा विलाप करिके पीछे सुग्रीवसें रामजी पूंछतेभये कि दुःखभावरूप वनमें तुम क्यों बसतेहो॰ रामजी ऐसा पूछे तब सुग्रीवने आपनी हाल कहने लगा॰ ॥२६॥

श्लो॰ उवाचसर्वकपिसत्तमस्तदास्वकर्मदुःखब हुतापवर्द्धनम्॥ चित्तंसमाधायरघूत्तमस्तदाशु श्रावसर्वकपिवर्यवर्णितम्॥२७॥

भा॰टी॰ - बहुत संतापकी वृद्धि कर्नेवालाजो अपना कर्म है तिस कर्मको गुरुको उपदेसरूपजो सुग्रीवहै सोसब चरित्र रामजीसें कहताभया॰ और विवेकरूप रामजीभी॰ चित्तको स्थिर करिके सुग्रीवकी हाल सुनतेभये॥ २७॥

इतिश्रीवेदान्तरामायणेकिष्किंधाकांडेपं॰ शिवस हायबुधविरचितेसम्वर्तवरतन्तुसंवादेसुग्रीवराम चंद्रविलापेप्रथमोमोक्षोपानः॥१॥

---

वरतन्तुरुवाच श्लोकः विवेकरामचन्द्रेणपृष्टः प्रोवाचराघवम्॥ सुग्रीवोदुःखितोत्यन्तंरामं

सत्यपराक्रमम् ॥ १ ॥

भा॰टी॰ - वरतन्तुमुनि फिरबोले॰ रामजीसें पूछाजो सुग्रीव सो॰ बहुत दुःखी होके रामजीसें बोलता भया ॥ १ ॥

श्लो॰ वालिनश्चममोत्पत्तिंकपीनांचैवविस्तृतम् ॥
अयोध्याप्राप्तराज्याय मुनिस्तेकथयिष्यति ॥ २ ॥

भा॰टी॰ - हेरामजी, जब सुमति रूप अयोध्यामें आप राजगादी पर बैठोगे तब कोई मुनिने बालिकी तथा मेरी तथा सब बानरोंके जन्मकी कथाकहेंगे ॥ २ ॥

श्लो॰ ममभ्रातारघुश्रेष्ठवालिर्ज्येष्ठोतिबुद्धिमान् ॥
ब्रह्मणास्थापितोराज्ये कपीनांरघुनंदन ॥ ३ ॥

भा॰टी॰ - हेरामजी गुरुको उपदेश रूपतो मैंहूं सुग्रीव मेरानामहै और मेरा बडाभाई गुरुसें वियोग होताहै सोवह बालिनामहै॰ बालिको कर्मतो मेरे जन्म पीछे होताहै परंतु वालितो मेरेपेस्तर जन्माहै॰ क्योंकि संयोगके पहिलेही वियोग जन्मताहै॰ सो ऐसेबालिको ब्रह्माने बानरोंका राजाकिया॰ ॥ ३ ॥

श्लो॰ मनुष्यभावायेसर्वे गुरौ तेकपयःस्मृताः ॥ मनुष्यभावकर्माणिचासंख्यानिचचंचलाः ॥ ४ ॥

भा॰टी॰ - जोमनुष्यको कर्म अनेक प्रकारकोहै॰ जन्म मरण हानि लाभ॰ दुःख सुख इन्ह आदि औरजो बहुत कर्महै सो सब गुरूमें देखना॰ ऐसे अनेक प्रकारके स्वभाव सोई गिनतीसें हीन वानहै ॥ ५ ॥

श्लो॰ गुरौकुभावनालोकास्तेऋक्षाल्हदिजा मुने ॥
गुरौदुर्बुद्धिरत्यन्तंसाकिष्किंधापुरीप्रभो ॥ ५ ॥

भा॰टी॰ - और जुवारी, चौर, व्यभिचारी, नसेबाज, परनिंदक, रूपि

ए॰ इनआदि और जो अनेक बुरेकर्म हैं सो सब ये लक्षण गुरूमें देखना॰ सोई ऋक्ष हैं॰ तथा गुरुमें बहुत खोटी बुद्धि कर्नी सोई बुद्धि किष्किंधापुरी है॰ ॥५॥

श्लो॰ तस्यांस्थितोमहाबुद्धिर्वालिर्विगतकल्मषः॥ यावत्त्वबलसामर्थ्यंतावद्दुर्मतितांगुरौ॥जीवा- नांकारयामासतच्चर्क्षकपिशासनम्॥६॥

भा॰टी॰ – तिस किष्किंधापुरीमें टिकिके बड़ाबुद्धिमान् पापसें रहित ऐसाजो वालि सो वानरोंका राज कर्ता भया॰ जहांतक गुरुके वियोग रूप वालिको जोर चला तहांतक जीवोंकों गुरुमें॰ खोटीमति कराय दिया॰ ऐसा बानरोंकों तथा ऋक्षोंको राजकरता भया॥६॥

श्लो॰ तस्यभार्यारघुश्रेष्ठतारानाम्नीशुभावलिः चिंतागुरुवियोगस्यतस्यांजातोऽगदःसुतः ७

भा॰टी॰ – हेरामजी गुरुके वियोग कीचिंता सोई वालि कीस्त्री है तारा उस्का नामहै॰ तिसतारामें बालिके अंगदनाम पुत्रभया

श्लो॰ उपायोगुरुदेवस्यवियोगशमनस्यच॥ मम भार्यामहाराजरुमानाम्नेतिविश्रुता॥ गुरोराज्ञा सदाग्राह्यासाममप्राणवल्लभा॥८॥

भा॰टी॰ –गुरुके वियोगकी शांति करनेकी उपायजो है सोई अंगद है॰ हेमहाराज नित्य गुरुकी आज्ञा विनाविचारे ग्रहण करना - येनहींविचारनाकि ये आज्ञागुरु खोटी देतेहैं॰ या भली देतेहैं॰ ऐसीमति सो मेरी स्त्रीहै॰ रुमा उस्कानामहै॰॥८॥

श्लो॰ एवंवालिर्महावीरश्चकारराज्यमुत्तमम्॥ क पीनांचिरकालंच ममापिप्रीतिवर्द्धनः॥९॥

भा०टी० - इसप्रकारसें वालिनें बहुत दिनतक कपियोंका राजा होकर राजक्रिया तथा मेरीभी प्रीति बढाई ॥ ९ ॥

श्लो० एकदादुंदुभिर्नामराक्षसोरघुनंदन ॥ आज गामनिशामध्ये वालिंजेतुन्निशाचरः ॥ १० ॥

भा०टी० - हेरघुनंदन एकदिन रात्रिमें वालिको जीतने वास्ते दुंदुभी नाम राक्षस आताभया ॥ १० ॥

श्लो० अभिमानोगुरोराम दुंदुभिर्बलवत्तरः ॥ गुरौमानस्ययाप्रीतिः सानिशारघुनंदन ॥ ११ ॥

भा०टी० - जीवोंको गुरुमें अभिमानकि सब संसार छोराहे औ रहमारेगुरु बडेहे ऐसो मान सोई दुंदुभीहै बडाबलीहै और उसी गुरूकेअभिमानकी प्रीति सोई रात्रिहै ॥ ११ ॥

श्लो० तत्सोख्यांध युतामध्यंसौख्यान्धहर्षकारणम् ॥ दुंदुभिः क्रोधसंयुक्तोऽथाजुहावकपीश्वरम् १२

भा०टी० - उसीगुरुदेवके अभिमानकी प्रीतिमें सुख मानना सोई अंधकारहै तिसकरिके रात्रियुक्तहै उसी प्रीतिके सुखमें बडा हर्षमानना सोई अर्ध रात्रिहै ऐसाजो दुंदुभी राक्षस सो क्रोधक रिके वालिकू पुकारने लगा अरे दुष्ट गुरुके वियोगरूप वालि तू ने बहुतसे जीवोंको गुरुसेवासें दूर करिके बैठाहे सो तेरेकों मा रिके सबजीवोंकी गुरु देवसें मुलाकातकराऊंगा ॥ १२ ॥

श्लो० युद्धार्थेस्वस्वकार्यार्थेतच्छ्रुत्वाकपिसत्तमः ॥ आगत्यत्त्वरितंवीरोजघानैकेन मुष्टिना ॥ १३ ॥

भा०टी० - ऐसे शब्दकों सुनिके वालि तोजीवोंको गुरुसें वियोगकर नेवास्ते और दुंदुभी जीवोंको गुरुसें मिलाप कराने वास्ते युद्ध करते भये वालिनें एक हातकी मुट्ठी करिके दुंदुभीकों मारने लगा ॥ १३

श्लो० ताडितोमूर्खवतामुष्ट्यादुद्रावादवेगतः॥
स्वगुहांगर्वबुद्धिंवैआविवेशत्वरान्वितः॥१४॥

भा॰टी॰ -जीवोंकी मूर्खबुद्धि सोई वालिके हातकी मुष्टिहै तिस करिके मारागयाजो दुंदुभीहै सो बडी बेगसें भागिके गुरुके अभिमान रूप दुंदुभीकी बुद्धिजोहै सोई दुंदुभीकी गुहाहै॰ तिस गुहामें घुसगया॥१४॥

श्लो॰ वालिर्विवेशक्रोधेनतंहन्तुंतांगुहांस्कुधीः॥
भ्रातृस्नेहपरीतेनमयापिगमनंकृतम्॥ मांस्था-
प्यसोगुहाद्वारेसत्संगतिविवर्जिते ॥१५॥

भा॰टी॰- दुंदुभीकों मारनेवास्ने वालिभी उस गुहामें प्रवेशाकरताभया॰ भाईको स्नेह जोहै सोई मेरागमनहै॰ इस प्रकारसें मैंभी वालिकेपीछे२ जाताभया॰ सत्संगतिसें वर्जित जो कर्म सोई- गुहाको दरवाजाहै॰ तिस दरवज्जेपर वालिने मेरेकूंटिकायके॰

श्लो॰ तत्रयुद्धंकृतंतेनवालिनाचपरस्परम्॥ स्थि
त्वाहंमासमेकञ्चभ्रातृस्नेहस्वरूपिणम्॥१६॥

भा॰टी॰ - गुहाके भीतरगया॰ तब वालिसें तथा दुंदुभीसे युद्धहोतीभई॰ मेरे ऊपर वालिका स्नेह बहुतरहासोई एकमास गुहाके दरवाजापर खडाहोनाहै॥१६॥

श्लो॰ वालिनानिहतोरक्षस्तदाद्वारेयवाहच॥ बहु
रक्तंमयाज्ञातंस्वभावचलनंसखे॥१७॥

भा॰टी॰ - वालिने दुंदुभीकों मारा तबगुहाके दरवज्जेपर मेरे स्वभावको चलायमान होना सोईरक्तहै सो बहुतबहताभया॰

श्लो॰ हत्वावालिंसमायातिमांहन्तुंदुंदुभिःशठः॥
एवंज्ञात्वाशिलामेकांस्वबुद्धिजडतांनृप॥१८॥

अशोकबगीचामें हवेली है अक्षयकुमारनें तिस हवेलीपरबैठे जो हनुमान तिस्कों मारनेवास्ते दौडता भया॥ ३॥

श्लो० सहतः कपिवीरेण पपात धरणीतले॥ विरुद्ध बुद्धिसम्भूते दुर्वाक्ये रावणात्मजः॥ ४॥

भा·टी· – रावणको पुत्र हनुमान करिकै माराथका सो भूमिमें पडि गया· षोटीबुद्धिसें उत्पन्न जो षोटावचन सो भूमि ऊपर कहाती है त· हां पडिकै मरिगया॥ ४॥

श्लो० किंचित्कलिंस्वतनयं हतं दृष्वा च रावणः॥ दुश्चेष्टितं मेघनादं प्रेरयामास सत्वरः॥ ५॥

भा·टी· – रावणने थोराकलहरूप अपना बेटा अक्ष तिस्कों मरा देखिकै जलदी षोटे काजकी प्रीति जैसा दूसरेका स्करव देखिके· जलना सोई मेघनाद है तिस्कों भेजता भया·॥ ५॥

श्लो० सस्ले न कृतवान्युद्धं स्वस्वकर्मप्रशंसनम्॥ सत्तिरस्कार पाशेन वबंधत्वरितं कपिम्॥ ६॥

भा·टी· – मेघनादनें अपने कुलकी तारीफ किया· तथा हनुमान· नै रामजीकी समाजकी तारीफ किया· ऐसी युद्ध दोनो कर्ते भए· तिस पीछे साधुलोगोंको जो अनादर सोई पास भया है तिस पाश करिकै हनुमानकों बांधता भया॥ ६॥

श्लो० रामचन्द्रविरुद्धेच्छा सा सभा रावणस्य च॥ कपिर्बद्धोययौ तां च तेनानीतो दुरात्मना॥ ७॥

भा·टी· – रामजीके संगविरुद्ध करनेकी इच्छा सोई रावणकी स· भा है सो खोटे काजमें प्रेमरूप मेघनाद उसी सभामें बंधे हुए हनुमानकूं लेगया॥ ७॥

श्लो० मनसा रावणेनैव पृष्टः कस्त्वमिहागतः॥ कि

मर्थंकाननन्नष्टंकृतंतेमेसुतोहतः ॥ ८॥

भा-टी- - मनरावण हनुमानसे पूछने लगा तूं कौनहै इहां क्यों आया- और अशोकवाटिकाको नाश क्यों किया- तथा हमारे पुत्रकों क्यों मारा ॥ ८॥

श्लो० इतिपृष्टस्तदोवाचनिर्भयोहनुमान्कपिः ॥ दूतोहंरामचन्द्रस्यनिर्मोहोहनुमान्कपिः ॥ जानकीदर्शनायात्रप्राप्तस्सुग्रीवप्रेरितः ॥ ९ ॥

भा-टी- - मैं विवेकरूपरामजीकोदूतहौं हनुमान मेरानामहै- गुरुको उपदेशरूप जो सुग्रीव उन्ने जानकीकों देखने वास्ते मेरेकौं लंकामें भेजाहै ॥ ९॥

श्लो० इत्युक्तस्ताडयामासरावणोराक्षसैस्तदा ॥ कपिम्विषयजैस्सौख्यैर्गणनावर्जितैर्मुहुः ॥ १०॥

भा-टी- - हनुमानकी वाक्य सुनिके गनतीसें हीनजो विषयको- सुख तिसकरिके रावण राक्षसोंसें हनुमानकोंमरातामया ॥ १०

श्लो० रामचन्द्रपदप्रीतितृष्णापुत्रस्यदाहनम् ॥ विचार्यराक्षसाश्चक्रुस्तत्पुच्छेवस्त्रवेष्टनम् ॥ ११॥

भा-टी- - रामचंद्रके चरणकी तृष्णा तिसके पुत्र हनुमान मोहनाम ऐसे हनुमानकों भस्म करने वास्ते खोटा कर्मरूप सब राक्षस हनुमानकी पुच्छमें वस्त्रलपेटतेभये ॥ ११॥

श्लो० रामसेवासुखेहर्षं तल्लांगूलं कपेस्सृतम् ॥ दुष्टकर्मसुखैर्वस्त्रैर्वेष्टित्वाग्निंसमाददुः ॥ १२॥

भा-टी- - रामजीकी सेवामेंजो सुख तिस सुखको हर्ष सोई हनुमानकी पुच्छहै तिस पुच्छमें षोटेकर्मोमेंजो सुख सोई कपडा भयाहै तिसकपडेकों हनुमानकी पुच्छमें लपेटिके अग्नी लगाय

देतेभये॥१२॥

श्लो॰ स्वशक्त्यभावः कार्येषु सोऽग्निरित्येव कीर्त्यते॥
चिंताप्रजागरस्तैलं रज्ज्वक्षशोकमुत्तमम्॥१३॥

भा॰टी॰ –षोटे काजोंमें राक्षसोंकी शक्ति नष्ट होगई सो अग्नि भई तथा राक्षसोंको चिंता करिके नींद नही आती सो तेल है अक्षय कुमारकी शोक सोवडी पुष्ट रस्सी है तिस रस्सीसें पूंछिमें वस्त्रकों बांधिके अग्नी लगाय देतेभये॥१३॥

श्लो॰ ग्रहणं हठसंवेगो भ्रमणं त्वदुरासदम्॥ हसनं राक्षसानां वै रामचन्द्रपराजयः॥१४॥

भा॰टी॰ – राक्षसोंकी हठकी वृद्धि सोई राक्षसों करिके हनुमानकों पकडना भयाहै॰ राक्षस बडे दुःखसें जीतवे योग्य है ऐसा दुष्टोंकोबल सोई लंकामें हनुमानको भ्रमण करानाभयाहै॰ रामजीकों हमजीति लेवैंगे ऐसा राक्षसोंको विचार सोई हास्य भयाहै॥१४॥

श्लो॰ राक्षसानां कुकर्माद्यास्ते सर्वे न्यायकौशलाः॥
तएव ताडना भूरि कपेर्हर्षविवर्द्धनाः॥१५॥

भा॰टी॰ – राक्षसोंकी षोटे कर्म आदि लेकें चतुराई सोई हनुमानके हर्ष बढानेवाला ताडना भयाहै॰॥१५॥

श्लो॰ एतैश्चान्यैश्च बहुभिश्शरीरस्थैश्च राक्षसैः॥
प्रेरितैर्दशभालेन संमोहस्त्रासितः कपिः॥१६॥

भा॰टी॰ – इनसें और भी जो शरीरमें बहुतसे राक्षस टिके है सो सब मनरावणकी आज्ञा पायके रामजीके प्रेमके मोहरूप जो हनुमान तिसकों त्रास देतेभए॥१६॥

श्लो॰ भ्रामितोहासितश्चैव ताडितोऽप्यकुत्सनैः॥ संमोहो हनुमानाप शान्तिं रामप्रबोधतः॥१७॥

भा॰टी॰ - रामके प्रेमके मोह रूप जो हनुमान सो दूसरे जीवोंको दुख देनेवाले राक्षसों करिकैं धुमाए गए तथा माराजाता भए तथा हंसेजाते भए तौभी विवेकरूपरामजीकेक्रोधतें शांतिकों प्राप्तिभए विचार किहेकि लंकामेंजो मैंकुछ ज्यादाउत्पात करोंगातो रामजी मेरी दुर्गति करैंगे ॥१७॥

श्लो॰ नकिंचिद्राक्षसान्सर्वान्मन्यतेकपिसत्तमः॥
लघुनाकृतरूपेणपाशान्निर्गत्यतत्क्षणे॥१८॥

भा॰टी॰ - हनुमानने राक्षसोंको कछुभी बलवान नहीगनतेथे यहजो राक्षसोंकी लघुता सो हनुमानको लघुरूप भयाहै ऐसा लघुरूप धरिके हनुमान उसी वखत राक्षसोंकेपाससें निकलगए

श्लो॰ दुष्टकार्यस्थितिंप्रीत्याहठजांहनुमान्कपिः॥
ददाहलंकान्नगरींराक्षसानांप्रपश्यताम्॥१९॥

भा॰टी॰ - बुरेकाजोंमें हठसें प्रीतिसें टिकना ऐसी लंकाहै तिस लंकाकों राक्षसोंके देखते २ हनुमान भस्मकरिदेते भए॥१९॥

श्लो॰ पूर्वबुद्धिपरित्यागस्सैवदाहोविकथ्यते॥नि
न्देर्षाभूरितृष्णाद्यादुष्टकर्मरतिस्सदा॥परवित्त-
कलत्रादिस्पृहाचसततंहृदि॥२०॥

भा॰टी॰ - हनुमानकी त्रासतें राक्षसोंकी पेस्तरवाली बुद्धिकों थोराथोरा त्यागना सोई लंकाको जलानाभयाहै तथा परजीवकी निंदा ईर्षा बहुत तृष्णा बुरेकाजोंमें प्रीति सदा करना दूसरेको धन स्त्री आदि हरण करनेकी सदा इच्छाकरना ॥२०॥

श्लो॰ एवमाद्यास्त्वसंख्याताराक्षस्योभुवनत्रये॥ग्रं
थवृद्धिभयान्नैवनोक्तास्सर्वामयाधुना॥२१॥

भा॰टी॰ - इनकों आदिलेके गनती नहीजो कुकर्ममेंप्रीति सोरा

क्षसी तीन लोकमें भई है. सब राक्षसीयोंका वर्णन करे तो ग्रंथ बहुत बडा होजावैगा. इस भयसें नही मैंने वर्णन किया ॥२१॥

श्लो॰ भयन्तासांविलापश्च मदह्वानिश्चरक्षसां ॥ पुच्छशीतलतास्ताच लंकादुःखमनेकधा ॥ रूपभक्ते श्चजानक्यास्सेवास्यासनकपुनः ॥२२॥

भा॰टी॰ - लंकाकों जरती देखिके राक्षसी सब बहुत डरिगई सोई राक्षसीयोंको विलाप हुवा तथा राक्षसोंके मदको नाश भया सोई हनुमाननें पूंछि बुझायके ठंढी करते भए. औरजोजीव लंकामें बसेथे सबको बहुत दुःख भया सोई हनुमाननें फिरि जानकीकों विश्वास देते भए ॥२२॥

श्लो॰ पुत्रप्रीतिम्महावीरेताम्मणिंजानकीददौ ॥ तां गृहीत्वानमस्कृत्य तूर्णंचलितुमुद्यतः ॥२३॥

भा॰टी॰ - जानकीने हनुमानमे पुत्रसरीके प्रीति करतीभई सोई चूडामणि है. तिस मणिकों हनुमानकों दिया. जानकीनें. उस मणिकों हनुमान लेके रामकेपास चलते भए ॥२३॥

श्लो॰ कार्यसिद्धिंस्वतोवीक्ष्य हर्षंचक्रे कपिस्तदा ॥ तदेवलंघनंसिन्धोः पुनराभून्मुनीश्वर ॥२४॥

भा॰टी॰ - हनुमाननें अपने पराक्रमको देखिकें खुशी भए सोई. फिरि समुद्रके उत्तरपार आना भया ॥२४॥

श्लो॰ गुरुदेववियोगस्य शान्त्युपायांगदस्यच ॥ आश्वासनंकपिश्चक्रे स्वचरित्रप्रवर्णनैः ॥२५॥

भा॰टी॰ - गुरुके वियोग शान्तिकीउपायजो अंगद तिस्को हनुमान जो लंकामें कर्म किया उस कर्म रूपविश्वास देतेभये ॥२५॥

श्लो॰ कपेर्गुरूपदेशस्य विरुद्धाचरणंगुरौ ॥ तत्स्वा

तंकाननंतस्यकदापिविच्युतम्फलम्॥२७॥

भा॰टी॰ - गुरुकोउपदेशरूप सुग्रीव तिस्कों नित्यगुरुके पूजनमें शुद्ध आचार सोई सुग्रीवको मधुनाम बगेचाहै दैवयोगसें सोई आचार कभी क्षण भरेको नष्टहोजाताहै सोईफलहै ॥२६

श्लो॰ तस्यैवभक्षणञ्चकुः कपयोंगदप्रेरिताः॥गुरावाचारमननध्यानचिन्तनकीर्तनाः॥२७॥

भा॰टी॰ - क्षणभरेको आचारनष्टहोजाताहै सोईफलकों अंगदकी आज्ञापायके कपियोंने खातेभए गुरुके चरणमें आचार मानना॰ ध्यान चिंतन कीर्तन करना॥२७॥

श्लो॰ एतेवनेशाःकपिना कृतारक्षापरायणाः॥एतेषुचकदालस्यात्तेन्यूनवनयार्द्दिताः॥२८॥

भा॰टी॰ - ध्यान आदि इन्होंकों सुग्रीवने वनको मालिक कियाहै एसब गुरुके आचार केरखानेमें बडेचतुर है॰ इन्कोंजो कभी आलस्य होजातीहै सोवनके रक्षाकरनेमें छोटे मालिकहैं॰ उनकोंकपिलोगोनें मारतेभए॰॥२८॥

श्लो॰ निपीडितास्तेवनपाः कपीश्वरैर्विक्षुब्धमानाःस्वलितामुहुः पथि॥सुग्रीवमूचुः करुणापरास्तदातत्काननस्यैवविनाशनंमुने॥ २९॥

भा॰टी॰ - हेमुनिजी कपियोंसें पीडितजो पेस्तरवर्णन हुए बगीचाके रक्षाकरने वाले सोसब अपनादुःख तथा बगीचाको नाशसुग्रीवसें कहतेभए॰ २९॥

इतिश्रीवेदान्तरामायणेसुंदरकांडे संवर्तवरतन्तुसंवादेशिवसहायबुधविरचितेकपिमधुबनफलभक्षणेतृतीयोमोसोपानः॥३॥

श्लो॰ वरतन्तुरुवाच तेन्यूनवनपास्सर्वेप्रेरि॰ तैःकपिभिस्तदा॥ अंगदेनभृशन्वैवताडितावि मदुद्रुवुः॥ तेषांविस्मरणन्नष्टंस्मरणान्निम्व॰ ताडना॥१॥

भा॰टी॰ - वरतनु मुनि बोले अंगदकी आज्ञाकों पायके कपियोंने व नमेजो छोटे २ मालिक तिनकों मारते भए॰ मारना क्याहै एसर्वध्यान॰ आदिसुंदरकर्मोकों गुरु देवमें भूलिजातेरहे सो भूलना नष्टहोग॰ या॰ अब ध्यानआदिको स्मरण नित्यकरैंगे एई मारनाहुआ॰ इसप्रका रसें ताडनाकी प्राप्तिजो वनके रखानेवाले सोभागतेभए॥१॥

श्लो॰ कम्पनम्प्लवनम्प्रोक्तं प्लाव्योनुःकपिसत्तमं॥ सर्वंकपिकृतंश्रुत्वाकपीशोहर्षमाययौ॥२॥

भा॰टी॰-वनकेरखवा लोंकेहृदयमें ध्यान आदिकी आलस्य कांपनेलगी॰ सोईतिनको भागनाहुआ॰ इसप्रकारसें भागिके सुग्रीचसैं सब हा॰ लकहतेभएकि हमारीसबकी अब पूर्व देहको लक्षण॰ नष्टहोगया॰ सोई कहना भयाहै॰ वानरोंके कर्मको सुनि के सुग्रीचकों बडाहर्ष प्राप्ति हुआ॰॥२॥

श्लो॰स्वात्मानमचलंमेनेकपिस्तद्धर्षमुच्यते।।स्वप क्षवर्द्धनंज्ञानंतस्मभंराघवस्यच॥३॥

भा॰टी॰ - सुग्रीवने अपनेरूपको अचल मानते भए॰किजो दुष्टकर्म गुरु देवकी आज्ञासें मेरे कोंदूरि करतेथे सो धीरे २ नाशभएचलेजातेहै यहसुग्रीचको हर्षहै तथा रामजीनें अपनापक्षजो ज्ञान॰ विराग॰ स त्संग॰ यमनियम॰ इन्हो आदि लेके सुंदर कर्मोकी वृद्धि मानतेभए सोई सुग्रीवसें रामजीको प्रश्न भयाहै॥३॥

श्लो॰एतस्मिन्नंतरेन्वेवकपयस्तेसमागताः॥स्वस्वभा

वंपरित्यज्न्यपतितारावचान्तिके ॥ ४ ॥

भा॰टी॰ -ऐसी आनंद समैमें परस्पर कहेहुए जो वानर सो सब अपने अपने स्वभावकों छोडिके रामजीके सामने पडिजाते भए ॥ ४ ॥

श्लो॰ पृष्टारामेनतेसर्वेकुशलम्वाप्रिरेतदा ॥ कृपया त्वराजेंद्र वयन्त्रिर्मलिनं कृताः ॥ ५ ॥

भा॰टी॰ - विवेक रूपरामजीनें वानरोंसें कुशल पूछे तो वानर बोले कि, हेरामजी जिसदिन हमारे सर्वके ऊपर आपकी कृपाभई उसीदिन गुरुमें बुराकर्म देखना इससे आदि औरजोकर्म ऐसे वानर रिक्ष हम सर्वजो हैंसो आपने मलरूप स्वभावते छूटिगए ॥ ५ ॥

श्लो॰ भोवचहनुमान्सर्वंलंकावृत्तांतमादितः ॥ स्वस्मिन्तनयप्रीतिंचजानक्यामणिमाददौ ॥ ६ ॥

भा॰टी॰ - लंकाको समाचार सब हनुमान रामजीसें कहते भए आपनेकुं जानकी लडिका मानिकें पुत्रवाली प्रीतिकियासोई पुत्रकी प्रीति मणि भईहै सो मणि हनुमानकों देती भई सोईमणि हनुमानने रामजीकोंदिया रामजीनें मणिपायके खुशी भए ॥ ६ ॥

श्लो॰ जानकीबालकोयम्वैप्रेमरूपं पुनः पुनः ॥ उवाचरामस्तम्प्रीत्यातत्तदादरमुच्यते ॥ ७ ॥

भा॰टी॰ - रामजीवारंवार सबसें कहते भएकि जानकीको ब्रह्ममेजो प्रेम सो पुत्ररूप हनुमान है ऐसी रामकी वाक्य सो हनुमानको आदरभयाहै ॥ ७ ॥

श्लो॰ गुरौदुर्भावनात्यक्ताकपृष्ठेश्वसद्भावना ॥ कृतान्वसैवसेनायायोजना गणना शुभा ॥ ८ ॥

भा॰टी॰ - जीवोंको गुरुदेवमें दुष्टभाव छूटिगया सुंदरभाव करनें लगेकि हमारेगुरु साक्षात् ईश्वरहै ऐसीजीवोंकी बुद्धि सोई सेनाकीग

नती तथा लंकाको चलना भयाहै. ॥८॥

श्लो० दुष्टकर्मस्थितिप्रीतिलंकासौख्यस्यकांचनं॥
तद्धर्षवारिधेर्नाशचिंतासातत्रसंस्थितिः॥९॥

भा० टी० – खोटेकाजोमें हठ करिके टिकना. ऐसीजो लंका निस. का सुख सो सुवर्ण तिस्कोहर्ष सोसमुद्र ऐसे समुद्रके नाश करनेकी चिन्ता सोई समुद्रके तटपर रामजीकी फोजको उतरना होताभया.

श्लो० कुकर्मत्रासरूपेण बोधितश्चदशाननः॥भ्रा-
त्राविभीषणेनैवतेननिर्ष्कासितोबलः॥१०॥

भा० टी० – बुरेकाजमें डरनासो बिभीषणहै. सोमनरूपरावणकों. बिभीषणने ज्ञान दिया. कि भाई तुं दूरकर्मकरो. बुराकर्म छोड़िदेवो. ऐसीवचन सुनिके लंकासें बिभीषणकों रावणने निकासि दिया. बुराकर्म कर्नेमें राक्षस भयसें हीनभये सोई बिभीषणकों लंकासैं निकारना हुआ ॥१०॥

श्लो० सत्यार्जवनिरानन्दाहिंसनास्तस्यमंत्रिनः॥स
मायान्मंत्रिभिश्चैतैश्शरणंराघवस्यवै॥११॥

भा० टी० – सत्यवचन. कोमलस्वभाव. अभिमानहीनचित्त. जीवमात्र की दया यहचारि बिभीषणके मंत्रीहैं. इनचारोंकों संगलेके रामजी कीशरण आया ॥११॥

श्लो० नाम्नश्चार्थमविज्ञातंकपिभिस्तस्यकर्हिचित्॥
त्रासन्दास्यत्ययन्तस्मान्नोऽतश्चक्रुर्निवारणम्॥१२

भा० टी० – कपियोनें त्रासरूप विभीषणके नामको अर्थ कभी नहींजाणतेथें यहजानतेथेकि त्रासरूप राक्षस सबकों त्रास देताहै. विचारकिहेकि, यह आवेगातो हमसबकों त्रास देवेगा. इसवास्ते राम. जीकेसामने विभीषणकों नहीं आनेदिए॥१२॥

श्लो· आज्ञप्तारामचन्द्रेणबोधितास्वापिवानराः॥क
पयश्चानयामासुस्तन्त्वराक्षससत्तमम्॥१३॥

भा·टी· - रामजीवानरोंसें बोलेकि यह बिभीषण सबको त्रासनहीं देता· एतो खुद बुरेकामसें डरताहै इस्कोल्यावो· ऐसारामजीसें ज्ञान पायके बिभीषणकों रामजीके पास लेआए॥१३॥

श्लो· ईश्वरप्राप्त्युपायस्य मूलम्प्राप्यजहर्षसः॥स
एवपातोरामस्यपादाग्रेतस्यवर्णितः॥१४॥

भा·टी· - ब्रह्ममें प्राप्ति होनेकी उपायको मूल रूपविवेक रूपरामजी जिनकोपायके बिभीषण खुशी भया सोई रामजीके चरणके साम्नेबि भीषणको पडिजानाहुआ॥१४॥

श्लो· लंकायाशिक्षणार्थायलंकाराज्यंददौहरिः॥
भविष्यतिचसालंकासाधूनाम्प्राणवल्लभा॥१५॥

भा·टी· लंकाको भगवानकीसेवन आदि सुंदरकर्मशिखाने वास्ते· लंकाकोराज रामजीने बिभीषणकोदियाकि लंकाको राजा बिभीषण होवैगा·तोयह लंका साधु लोगोंको प्राणसेंप्यारी होवैगा·ऐसाविचारिकै॥१५॥

श्लो· लंकासुरवहिरण्यस्य हर्षवारिधितारणे॥ई·
श्वरप्रार्थनारूपम्विचारंकृतवान्प्रभुः॥१६॥

भा·टी· - लंकाकोसुरव सोई सुवर्णहै· तिसकरिकै लंकाजडीहै· उससुवर्णमें हर्ष मानना सो समुद्रहै· जैसासमुद्रको पारनहीं तैसा ही हर्षकोपारनहीं ऐसेसमुद्रकेपार जानेवास्ते इश्वरकी विनतीरूप· विचार रामजीकर्तेभए॥१७॥

श्लो· एतस्मिन्प्रेरितौशीघ्रमागतौशुकसारणौ॥राम
सेनांरावणेनकृतघ्नगुरुद्रोहिणौ॥१८॥

भा·टी· - ऐसाविचार रामजी करिरहेहैं उसी वखत रावणकी· आज्ञापायके जलदी शुक सारण ये दोराक्षस रामजीकी फौजमें आये· शुक तो कृतघ्नरूपहै· जोउपकार करैउसकों नाहीमानै· और सारण गुरुसें द्रोह करताहै तिसकारूपहै।।१७।।

श्लो॰ दूतौदशाननस्यैतौ कृतघ्नगुरुद्रोहिणौ।। कप
यस्ताडयाञ्चक्रुर्ज्ञात्वाकपिनृपाज्ञया।।१८।।

भा·टी· - येदोनो कृतघ्नतथागुरुद्रोहरूप रावणके दूतहै ऐसावि· चारिके सुग्रीवकी आज्ञा पायके वानर मारने लगे।।१८।।

श्लो॰ स्वकर्मणि द्वयोः प्रीतिर्य्यापुराजन्मतोऽप्यभूत्
रामदर्शनमात्रेणविनष्टासाचताडना।।१९।।

भा·टी· - कृतघ्न तथागुरुद्रोहरूप शुक सारणको स्वभावकिउपका रकोनहीं मानना तथागुरुको द्रोह करना· ऐसीजो दूतोंकी अपना२ कर्ममें प्रीति रहीसो प्रीतिरामजीके दर्शनसे नष्ट होगई· सोई शुक सारणकी ताडना हुई।।१९।।

श्लो॰ मोचितौरामचंद्रेणगतौरावणसन्निधिम्।।-
ख्यापयांचक्रतुस्सर्वंरावणायपथाक्रमम्।।२०।।

भा·टी· - रामजीने दूतोंको कपियोंकी त्रासतें छुडाय दिया· तबदूनो दुष्टनिर्मल होके रावणासें रामजीकी हाल जोदेषिगएं सो सव· कहते भये।।२०।।

श्लो॰ पूर्वप्रकृतिनिर्मुक्तौतदेवमोचितौतदा।। तिर
स्कृतौरावणेन कुसंगत्यागकारणात्।।२१।।

भा·टी· - पहिलेके दुष्टस्वभावसें दूनो छूटिगए सोई कपियोंकी त्रा ससें रामजीको छुडानाहुआ· तथाषोटीसंगतिसें छूटिगए सोई राव णसें अनादरपायके।।२१।।

श्लो॰ शरणंरामचन्द्रस्यसमायातोपुनर्द्रुतम्॥रा
मसंगतिजं सौख्यंप्रापितोमुक्तिकारणम्॥२२॥
भा॰टी॰ - शुकसारण जलदी रामजीकी शरण आते भए॰ मुक्तिको
बीज ऐसा जो रामजी को संग तिसमें उत्पन्न हुआ सुख उस सुखको
प्राप्ति होते भए॥२२॥

इतिश्रीवेदान्तरामायणेसुंदरकांडे संवर्तवरतन्तुसंवा
देशिवसहाय बुधविरचिते शुकसारणमोक्षे चतुर्थो
मोक्षोपानः॥४॥ इतिसुंदरकांडसमाप्तः

---

## अथयुद्धकांड प्रारंभः

श्लोक॰ वरतन्तुरुवाच सर्वेषाम्मतमागृह्य॰
रामस्सत्यव्रतस्सुधीः॥ लंकासुखहिरण्यस्य
हर्षपालनहेतवे॥१॥
भा॰टी॰ - वरतन्तु मुनि बोलते भए सब वानर तथा रिक्षोंके मत॰
कों लेके बडे बुद्धिमान रामजी है सो लंकापुरीको सुखरूप सुवर्ण
तिसके हर्ष सोई समुद्र तिस्के रक्षाकरने वास्ते॥१॥
श्लो॰ प्रेमोत्कंठाशमादीनान्तेकुशाविजयंरिपोः॥
तद्रूपमासनंकृत्वाव्रतंरामःसमादधे॥२॥
भा॰टी॰ - शम॰यम॰दम॰दया इन्हो आदिलेके औरजो ईश्वरकेप्यारे
कर्म है तिन्ह कामोमें प्रेमसें गद्गद होना वचनन कहिआवें ऐसेस्व
भाव कुशहै तथा रावणकोंजीतिके आपनी विजय सोई आसन॰
है ऐसा कुशके आसन पर बैठिकें जीवमात्रके मोक्षकरनेको चित्ता
रूपव्रत रामजी धारण करते भए॰॥२॥
श्लो॰ त्रयःकालादिनाः प्रोक्तास्सर्वानाकृष्यमंडले॥

सत्सङ्गस्यनयिष्यामिसर्वान्जीवान्चराचरे॥३॥

भा॰टी॰ - भूत भविष्य वर्तमान एतीन काल तीन दिन भए हैं· राम जीनें विचारे कि, मनरूपरावणको नाश करिकें तिसपीछे सबजी वोकों ज्ञान की रस्सीसे पकडिकें सत्संगमें लैआवैंगे· मोक्षहो नेवाले ऐसा उत्तम व्रतरामजी धारण करतेभये॥३॥

श्लो॰ मूलमालस्य मुक्तंच फलन्तत्सुखवर्धनम्॥·
सत्कर्मनाशकोज्ञात्वातत्त्यजेद्धीरघूत्तमः॥४॥

भा॰टी॰ - दोप्रकारकी आलस्यहै एकतो बुरेकाममें दूसरा सुंदर कर्ममेंसे ब्रह्ममे प्रीति तिस्में आलस्य करना सोई वनको मूलहै ति-स्को रामजी त्यागि देते भए· उसी आलस्यमे हर्ष माननासो फलहै उसफलकोंभी त्यागिकें रामजी निराहारव्रत कर्तेभए॥४॥

श्लो॰ लंकासुखर्वहिरण्यस्य हर्षवारिधिमुत्तमम्॥
हानिरूपंमहामार्गं मयाचत रघूत्तमः॥५॥

भा॰टी॰ - लंका को सुख सोई सुवर्ण उस्मे हर्ष सोई समुद्र· तिस समुद्रकी हानि रूप बडी रस्ता रामजी समुद्रसें मागतेभए·कि· तूं हानिमानिकें सुषिजावो· तो लंकामें हमाराराज होजावे॥५॥

श्लो॰ अदृष्ट्वाहर्षहानिंवैरावणस्यवधोद्यतः॥तद्धा
निशमनोपायंक्रोधञ्चक्रेचराघवः॥६॥

भा॰टी॰ - समुद्रकी हानि होती रामजीनहीदेखे· तो रावणके मा रनेवास्ते उपाय करि रहे ऐसे रामजी तिस हर्षके शांति होनेवास्ते· उपायरूप क्रोध कर्ते भए॥६॥

श्लो॰ लंकांशुभांपुरींकर्तुंविचारंप्रकरोतिसः॥ अने-
कयत्नंरामश्चतत्सागरविशोषणम्॥७॥

भा॰टी॰ - रामजीनें लंका पुरीकों सुंदरबनानेवास्ते रोजविचार कर्ते

है सोई समुद्रको शोषण है॥७॥

श्लो॰ धैर्येणविचकर्षांशुतेजरूपंशरम्प्रभुः॥विक
र्षतंशरन्दृष्ट्वारामंसत्यपराक्रमम्॥८॥

भा॰टी॰ - धीरज करिके तेजरूपजो शर है तिस्कों रामजीनें हर्षरूप-
समुद्रके शोषण कर्नेवास्ते षेंचतेभए॥८॥

श्लो॰परपीडादयःसर्वेव्यथिताजलजन्तवः॥ अपश्य
न्तस्स्वशरणंदुःखिताश्चमुहुर्मुहुः॥९॥

भा॰टी॰ - परकों दुःख देनेवाले जोघोरकर्म है सोई सब जलजीव हैं
सोसब आपनी रक्षा करनेवास्ते जीवकों नही देखेतो वारंवार दुःखी
होतेभए॥९॥

श्लो॰ नरामोमानवोयम्वैविवेकोमोक्षदायकः॥इ
तिज्ञानंसमुद्रस्यद्विजरूपंतदेवच॥१०॥

भा॰टी॰ - समुद्रकों ऐसाज्ञान हुआकि, रामजी मानुष्य नही हैं॰ए
तो मोक्षदेनेवाले विवेकहै ऐसा ज्ञान सोई ब्राह्मणको रूप है॥१०

श्लो॰ तत्रासोधारणन्तस्यपात्रीतस्यीतिरुत्तमा ॥
मयासंतोषितेरामेपूर्वन्मेवसुखस्थितिः॥११॥

भा॰टी॰ - रामजीकी त्रास सोई ब्राह्मणकोरूपकोधारणभया॰
है तिस्कों धरिके उसी ब्राह्मणके रूप धारणमें प्रीति सोई थाली॰
भई है॰ समुद्रने विचारकियाकि, जो मै रामजीकों प्रसन्न करिलेउ
गा॰ तबपेस्तर सरीके मेरीस्थिति॥११॥

श्लो॰ वर्तिष्यन्तिचसौख्याद्या भविष्यंतिचमेतदा॥
एतेचान्येच्चतस्यासन्विचाराररत्नसंचयाः॥१२॥

भा॰टी॰ - बनीरहैगा॰ तथा बडेबडे सुखभी मेरेकों होवैगाइस्सरीके॰
औरजो अनेक प्रकार को समुद्रको विचार सोई अनेक प्रकारकीबहु॰

तसेरत्न भईहे ॥१२॥

श्लो॰ सागरस्तान्समादायसंप्रापराघवान्तिकम् ॥
स्वस्यापिराघवेप्रेमवर्द्धनंस्तवनंकृतं ॥१३॥

भा॰टी॰ - पूर्वोक्त ब्राह्मणको रूप धरिकें तथा पूर्वोक्तथालीमें पूर्वोक्तरत्न धरिकें समुद्र रामजीके पास आताभया॰ समुद्रकोभीप्रेमरामजीमें बहुत होगयासोई समुद्रने रामजीकी स्तुति कर्ताभया १३

श्लो॰ समुद्रेणैवरामस्य कृतायाविस्मृतिः पुरा ॥ दिगुत्तराचसाज्ञेयापूर्वमानोरिपुस्मृतः ॥१४॥

भा॰टी॰ - समुद्रने पेस्तर रामजीको भूलिगयाथा सोई उत्तरदिशाहै रामजीसें पेस्तर समुद्रनें अभिमान कियाथा॰ सोसमुद्रको वैरीहै॰ जिने समुद्रको ज्ञान हरिलियाथा ॥१४॥

श्लो॰ पूजितस्संस्तुतोरामः क्षामितःसिंधुनामुहुः ॥
तेनसंप्रार्थितोरामोजघानतद्रिपुन्तदा ॥ राक्षसानांविनाशायभूभारहरणायच ॥१५॥

भा॰टी॰ - समुद्रने रामजीकी पूजनस्तुति किया॰ तथा अपना अपराध रामजीसें क्षमा कराया॰ वैरीकों मारनेवास्ते प्रार्थना किया॰ तबरामजीनें पेस्तर वर्णन हुआजो समुद्रकोवैरी तिसकों मारते भए राक्षसोंकानाश कर्नेवास्ते तथा पृथ्वीको भार हरनेवास्ते ॥१५॥

श्लो॰ पणंचक्रेस्वयंरामस्सस्सेतुस्सागरेभवत् ॥ क्षमारूपश्चपाषाणंरामस्यसेतुबंधने ॥ अन्येसर्वसंगवीर्याद्यास्साहित्यास्तत्रबंधने ॥१६॥

भा॰टी॰ - रामजी प्रतिज्ञाकर्तेहुए सोई समुद्रमे पुल भयाहै॰ रामजीकेचित्तमें क्षमाबहुतहै सो क्षमा पुलबांधनेवास्ते पत्थर भयाहै॰ तथापुलबांधनेमें औरजो अनेक प्रकारकी सामग्री चाहिए सो सर्व

गको अनेक प्रकारको सुंदर कर्म्म हे सो सब सामग्री भए हे ॥ १६ ॥

श्लो॰ बंधनं रामचंद्रस्य दृढत्वंस्वपणेऽभवत्। ॥ ईदृ-
शःसागरेसेतुर्बद्धोरामेनवैतदा ॥ १७ ॥

भा॰टी॰ – रामजी अपनी प्रतिज्ञासें चलायमान कभी नही होते सो ईपुलको बांधना भयाहे॰ तब ऐसापुल समुद्रमें रामजी बांधते भए

श्लो॰ रावणस्यातिबलिनोयुद्धेज्ञात्वारघूत्तमः ॥ महा
दुःखंभवेत्तत्रक्रूरेक्रूरतरेऽपिच ॥ १८ ॥

भा॰टी॰ – बडाबली रावण तिस्के युद्धमे क्रूरसे क्रूरयुद्धमें बडादुःख होवैगा ऐसा राम जीने जानिके ॥ १८ ॥

श्लो॰ चक्रेसंस्थापनंतस्यस्वकर्मेशिवरूपिणः ॥ अच
लत्वंचविश्वासम्पूजनंतत्रनिश्चितम् ॥ १९ ॥

भा॰टी॰ – तब अपने स्वभावको अचल विश्वासरूप शिवकी स्थापना करते भए॰ कि यातो रावणको मारेंगे या हम मरेंगे पण युद्ध छोडेगे नहीं ऐसो स्वभाव पुष्ट कर्ते भए अपने स्वभावमें रामजीको निश्चय हे कि मे ने स्वभावको जैसा राखौगा तैसा रहैगा॰ ऐसा निश्चय सोई शिवकी पूजन भई हे ॥ १९ ॥

श्लोक॰ एवंकृत्वाविधिंतत्रविवेकोराघवस्तदा ॥ संस्मृ
त्यचमनोरूपरावणंप्रबलंप्रभुः ॥ २० ॥

भा॰टी॰ – विवेकरूप रामजीने मनरूपरावणको बडाबली जानिके ऐसा उपाय कर्तेभए ॥ २० ॥

श्लो॰ स्वभावन्तत्यजुस्सर्वेपूर्वोक्तंगुरुसत्तमे ॥ पूर्वो-
क्ताःकपयश्चैवरिक्षाश्चरामसंश्रयात् ॥ २१ ॥

भा॰टी॰ – तथा वानर रिक्ष भी रामजीकी संगति पायके पेस्तर जो गुरुमें दुष्टस्वभाव था उस्कों त्यागि देते भए ॥ २१ ॥

गुरोसद्भावनंचक्रुर्ऋक्षाश्वकपयोनिशम्॥ तत्सैन्यो
त्तारणंत्र्यभ्रन्बभूवराघवस्यच॥२२॥

भा·टी· – वानर तथा रिक्ष गुरुमें रुद्रकर्म देखने लगे· रातिदिन सोई रामजीकी सेनाको समुद्रके दक्षिणपारजानाभयाहै॥२२

श्लो॰ दुष्टकार्येदशास्यस्य सदाप्रेमाचलम्मुने॥
सुवेलोगिरिः प्रोक्तोयुद्धचिंतादशानने॥२३॥

भा·टी· – हेमुनि षोटे कर्ममेंरावणको प्रेम कभीचलायमान नहीहोता सोई सुवेलनाम पर्वतहै तथा रावणके भीरामजीकेसंगयुद्ध करनेमें चिंतारहतीहै॥२३॥

श्लो॰ सास्थितीरामसैन्यानामभवत्तत्रपर्वते।महानं
दयुतोरामोबभूवमुनिसत्तम॥२४॥

भा·टी· – सोईसुवेल पर्वत पररामजीकी सेनाको ठिकनाभयाहै· हेमुनिजी समुद्रके पारजायके सेनाको सुवेलुपर वासदेखिकेराम जीकौं बहुत आनंद होताभया·॥२४॥

श्लो॰ दुःकर्म्मप्रीतिहठसंस्थितिसौख्यहर्षसिंधुंव्य
तीर्यकपिसैन्ययुतोविवेकः॥तस्थौविभीषणमतेन
विभीषणाख्याभूभारहारकुशलोरघुवंशकेतुः॥२५

भा·टी· – पेस्तर वर्णन हुवाजोसमुद्रतिस्केपार जायके विभीषणकेमतसें विवेकरूप रामजी सुवेलपर टिकिके भूमिकेभारनाशकर्नेमें बडेचतुर खुशीहोते भए॥२५॥

इतिश्रीवेदान्तरामायणे युद्धकांडेशिवसहायबुधवि
रचिते ससैन्यरामस्यसुवेलाद्रिस्थिति वर्णने प्रथमो
मोक्षोपानः॥१॥

---

श्लोक- वरतन्तुरुवाच तृष्णारातिर्मतिर्भूतिर्दु-
ष्टकार्येषुसर्वदा॥ वर्त्ततेमुनिशार्दूलमनसोरावः
णस्यवे॥१॥

भा-टी- - वरतंतु मुनि बोले हेमुनियोंमें श्रेष्ठ- षोटे कर्मोंमें सदातृ-
ष्णाप्रीतिबुद्धि विभूति एसब रावणकीचनीरहतीहे॥१॥

श्लो॰ताश्चतस्त्रोदिशः प्रोक्तालंकायादुष्टकर्म्मणि॥
पणप्रीतिस्थितेः पूर्वंकथितायाःसविस्तरम्॥२॥

भा-टी- -पेस्तर वर्णन भईजो लंका तिस्केए चारिचारिउदिशा भईहै

श्लो॰ सत्संगनिंदनंभित्यंतद्विनाशायचिन्तनम्॥
कचित्कचित्कृतंचापिसतांहासादिताडनम्॥३॥

भा-टी- - सत्संगकीनिंदारोजकर्ना सत्संगकोनाशकर्नेवास्ते चिं-
ताकरना- किसी२ जगह सत्संगको नाशभी करिदेना-साधु लोगों-
कों देखिके हसना आदि ताडनकरना ॥३॥

श्लो॰एतेद्वाराश्चचत्वारोलंकायामुनिनायक॥ तेषुता
स्सुजीवानामकरोन्मतिवारणम्॥४॥

भा-टी- - एचारि लंकाकेचारि दरवाजाहै इनदरवाजामें तथा-
चारि दिशामें रामजीनें दुष्टजीवोंकी बुद्धि कोनाश करिके
सुंदरबुद्धि करदियाहे॥४॥

श्लो॰ नदेवरोधनंविप्रलंकायाश्चचतुर्दिशः॥ चतु
र्ष्वद्वारदेशेषु राघवेनकृतंमुने॥५॥

भा-टी- - सोहेमुनिजी ऐसाकर्म सुंदरजीवोंकों सुखदेने वा-
स्तेरामजीनें किये सोई लंकाको चार दरवाजा तथाचारि दिशाराम
जी घेरि लेतेभए॥५॥

श्लो॰सत्संगनाशनंचैवराक्षसैश्चकचित्क्वचित्॥ कृ

न्तन्तदेवलंकायाश्चोत्तरं द्वारमुच्यते ॥ ६ ॥

भा॰टी॰ - राक्षसोनें किसी किसी जगहपर सत्संगको नाशकरिदि-या सोई लंकाका उत्तरदरवज्जाहे ॥ ६ ॥

श्लो॰ विनष्टस्यपुनःकर्त्तुं वर्द्धनोपायचिन्तनम् । से वस्थितिस्समाज्ञेया रामचंद्रस्यचोत्तरे ॥ ७ ॥

भा॰टी॰ - नष्टभयाजो सत्संग तिसकी फिरि वृद्धिहोनेकी उपाय-को चिंतवन रामजी नित्य कर्तेहें सोई लंकाके उत्तर दरवज्जेपर रा-मजीको टिकना भयाहे ॥ ७ ॥

श्लो॰ सद्ज्ञानशिक्षणं रामे लक्ष्मणे च कपिष्वपि ॥ ऋ-क्षेष्वपि विशेषेण सङ्गत्याशोधितेषु च ॥ ८ ॥

भा॰टी॰ - रामजीमे लक्ष्मणमे तथा बानरोंमेंभी तथा रामकी संग-तिकों पायके शुद्ध भएजो रिक्ष तिन्होंमेभी सुंदरज्ञान शिखानेकी बुद्धि बहुतहे ॥ ८ ॥

श्लो॰ चक्रुस्तेशिक्षणं स्वस्वकर्मणो राक्षसेषु च ॥ दु-ष्टकर्माणि सर्वाणि विधिना निर्मितानि च ॥ ९ ॥

भा॰टी॰ - राम लक्ष्मण बानर एसब अपने अपने सुंदर कर्मकों राक्ष-सोकों शिखाते भए॰ जैसी जिस्की बुद्धिहे तिसमाफिक तथा तीनलोक चवदाभुवनमें जो ब्रह्माके बनाए हुए बुरे कर्म जितनेहें ॥ ९ ॥

श्लो॰ रावणे तानि वर्त्तन्ते कुम्भकर्णे विशेषतः ॥ दुष्ट-सङ्गादिकर्माणि स्फुरे शक्रविजये तथा ॥ १० ॥

भा॰टी॰ - सोसब रावणमें वसतेहें कुंभकर्णमे तो विशेषसें वस-तेहें तथा मेघनादमें कुंभकर्णसें ज्यादा बुरे कर्मोकोवासहै १०

श्लो॰ अन्येषु राक्षसेष्वेवमन्यायास्सर्वदा स्थिराः ॥ शि-क्षणान्नेमकुर्वन्ति विवेकादीन्स्वकर्मणः ॥ ११ ॥

भा॰टी॰ - इसी प्रकारसें औरजो राक्षस है तिन्होमेंभी बुराकर्म रातिदिन टिकारहताहै रावण आदिलेके सब राक्षसजोहे सोस व विवेकरूप रामजी आदिलेके जोमोक्षके मित्रहै तिन्हींकों बुरा कर्म्म शिखवातेहै ॥११॥

श्लो॰ एवंपरस्परंयुद्धंरामरावणयोर्मुने ॥ संकृत्य जीवन्धृतन्होरामरावणवैरिणौ ॥१२॥

भा॰टी॰ - इस प्रकारकी अपना अपना कर्म शिखावनरूप युद्ध रा मरावणकी होती भई रामरावण एदोनो आपसमे वैरमानिकें जीवको जुआकरिकें युद्धकर्तेभए ॥१२॥

श्लो॰ क्षयोन्यै स्वर्गमोक्षायमहदैश्वर्यभुक्तये ॥ सर्वसौख्यायजीवस्यप्राप्तयेरघुनन्दनः ॥१३॥

भा॰टी॰ - जीवोंको क्षुद्रयोनिमें जन्म लेने वास्ते तथा स्वर्ग प्राप्तिहो नेवास्ते तथा बहुत स्वर्गभोगनेवास्ते तथा बहुत सुख भोगने वास्ते तथामोक्ष होनेवास्ते रामजी युद्ध करते भए विवेककी इच्छातो जी वोंकों मोक्षदेनेकीहै परंतुजो मोक्षकी उपायमेंजीव भ्रष्टहोजावे तौ संसारको सुख तो होवै ऐसाविचारि रामजी युद्धकर्तेभए १३

श्लो॰ सहित्वानेकदुःखानियुद्धंचक्रेरघूत्तमः ॥ कुयो न्यैनरकायैव रौरवाद्याप्तिहेतवे ॥१४॥

भा॰टी॰ - अनेक दुःख सहिके रामजी युद्ध कर्तेभए तथाजीवोंकों षोटीयोनि प्राप्ति होनेवास्ते तथा रौरव आदि नर्क प्राप्ति होने वास्ते१४

श्लो॰ अनेकदुःखभोगायजन्ममृत्युभवायच ॥ जीव स्यानेकदुःखाप्त्यैयुद्धंचक्रेचरावणः ॥१५॥

भा॰टी॰ - गनतीसेंहीन दुःख जीवोंको भोगकर्नेवास्ते तथा वारंवार जीवकोंजन्म लेनेवास्ते तथा शरीरको छोडनेवास्ते और अनेकप्रकारको

दुःखजीवोंकों देनेवास्ते रावण युद्ध कर्ता भया॥१५॥

श्लो० परितापान्यनेकानिसहित्वाप रतापनः॥ कामः क्रोधश्चलोभश्चमोहमानावहन्तथा॥१६॥

भा-टी- – दूसरेजीवोंकों दुःख देनेवाला जोरावणसें अनेक दुःख सहताहै परंतु जीवकों दुःख देनेवास्ते युद्ध कर्ता भया- तथा काम क्रोध लोभ मोह मान अहंकार॥१६॥

श्लो० सदसत्कमवर्त्ततेकर्मस्वेतेनिरंतरम्॥ असत्कर्मस्वसत्प्रोक्तास्सत्कर्माणिचसज्जनाः॥१७॥

भा-टी- – एसब सुंदर कामोंमें भी रहतेहैं तथा बुरेकामोमें भीरहतेहैं षोटे कर्ममें षोटा कहातेहैं- तथासुंदर कर्म्मोंमें सज्जन कहतेहैं

श्लो० असज्जाः कामवर्गाश्चयुन्हचेष्टाश्चसज्जनैः॥ कुर्वंतिराक्षसा भूत्वासद्धर्मान्पीडयन्तिच॥१८॥

भा-टी- – षोटेकर्म्मों करिके उत्पन्नजो षोटेकर्म जैसा काम क्रोध आदि कर्म सोसबराक्षसहोके सज्जन लोगोंसें युद्धकर्तेहैं- तथासुंदर धर्म जैसा कथा श्रवण स्नान दान दयाजप पूजन इन्होंआदिलेके औरजो सुंदर धर्म तिन्होंको नाश कर्ते भए उसीवास्ते युद्धकर्ते भए- क्योंकि विवेकरूप रामजी सुंदर धर्मको नाश नहीं करने देते॥१८॥

श्लो० एवंपरस्परंयुद्धम्बभूवाहोनिशम्मुने॥ रामरावणयोः क्रूरंजन्ममोक्षाप्तिहेतुकम्॥१९॥

भा-टी- – इस प्रकारसें जीवको मोक्ष होनेवास्ते रामजी युद्धकरते भए- तथा जीवकों वारंवार जन्म लेनेवास्ते मन रावण युद्धकर्ता भया- सुंदरतथा बुरेकर्मको करना एई युद्ध भईहै॥१९॥

श्लो० छिन्नंविवेकेनपुनः पुनश्शिरोज्ञानासिनारा

घववर्यसूनुना ॥ मनोदशास्यस्य महाहवेमुने न-
चंचलत्वंचतदेवतच्छिरः ॥ २० ॥

भा·टी· - मनकी चंचलता जोहै सोई मनरूप रावणको शिरहै तिस·
शिरकों रामजीनें वारंवार काटते भए· ॥२०॥

श्लो॰ लज्जाश्रमविहीनश्चरावणोराक्षसेश्वरः ॥
सएववर्द्धनस्तस्यशिरसश्चंचलस्यवै ॥ २१ ॥

भा·टी· - मन रावण लज्जा तथा श्रमसें हीनहै वे सरम है सोई रा·
वणके शिरकी युद्धमे वृद्धि होती भई ॥२१॥

श्लो॰ कापथात्तंसमाकृष्यसत्पथेचञ्चलंशठम्॥
रामोनिवेशयामासचासकृद्दयया हठात् ॥२२॥

भा·टी· - रामजीनें दयाकरिकें रावणकों षोटीरस्तासें षैंचिकें सुं
दर रस्तामें टिकाते भए· हठसें ॥ २२ ॥

श्लो॰ तदेवछेदनंतस्यकृतंरामेनसंगरे। प्रवेशितो
ऽपितेनाशुसत्पथेहरिवल्लभे ॥ २३ ॥

भा·टी· - सोई राम करिकें शिरको काटना भयाहै· युद्धमे· मनरू
परावणको रामजीनें भगवान कीप्यारी रस्ताजो सत्संग तिस्मे·
टिकातेभए तौभी· ॥२३॥

श्लो॰ तत्परित्यज्यसहसा कापथस्पुनराश्रितः ॥ तत्त
स्यभूमिपतनमाकाशेव्याप्तिरेवच ॥ २४ ॥

भा·टी· - उसरस्ताकों त्यागिकें षोटीरस्तामें फिरि टिकताभया· सो
ई शिरको भूमिमें पड़ना भया· तथा आकाशको जाना भया· ॥२४॥

श्लो॰ कदातृष्णांकदानिद्रांकदाशान्तिंकदाक्षमां ॥
कदाहानिंकदाग्लानिंनीत्वनीत्योकदामुने ॥ २५ ॥

भा·टी· - हेमुनिजी मनरूपरावण कभी तृष्णाको कभी निद्राको·

कभीशान्तिको कभी क्षमाको कभीहानिको कभीग्लानिको कभी-
नीतिको कभीअनीतिको ॥२५॥

श्लो० ज्ञानाज्ञानसुखंदुःखम्मूर्खतांसुज्ञतांकदा॥
एवमादीन्यनेकानियेषांसंख्यानविद्यते॥२६॥

भा०टी० —कभीज्ञानको कभीअज्ञानको कभीसुखको कभीदुःख-
को प्राप्ति होताहै कभीमूर्ख वुद्धिकों कभी सुंदरवुद्धिकों इन्होकों-
आदिलेके गिनतीसें हीन औरजो चीजहै ॥२६॥

श्लो० प्राप्नोत्यज्ञानतोनित्यंकदाराजाकदाप्रजाः॥ध-
नाढ्योवित्तहीनश्चदानीचकृपणस्तथा॥२७॥

भाषाटीका० — मनरूपजोरावणहै सो अज्ञानकी वशी होके नि-
त्य कभी राजकों प्राप्ति होताहै कभीप्रजाकीरीतिकों प्राप्ति होताहै
कभी वडा धनमान होजाताहै कभी दरिद्री होजाताहै कभी-
दानी होजाताहै कभी कृपण होजाताहै कभी ईश्वरसे वैर राख
ताहै इसवैरके प्रतापसें अनेक दुःख सहताहै तौभी ईश्वरसेंप्री-
ति नहीं लगाता इसवास्ते दुःख भोगताहै ॥२७॥

श्लो० क्षणेक्षणेभवत्येवंसामायादर्शितामुने॥सं-
ग्रामेरावणेनैवराक्षसेनमुहुर्मुहुः॥२८॥

भा०टी० — क्षण क्षणमें अनेक प्रकारको जंजाल मन कर्ताहै सोई
युद्धमें रावणकी माया देख ना हुआहै ॥२८॥

श्लो० प्राणनाशोभवेन्मेचेत्तथापिनत्यजाम्यहम्॥स्व
कर्मरक्षसान्नाशंकरिष्यामि हठादपि॥२९॥

भा०टी० — रामजीनें ऐसी प्रतिज्ञा कियाहैकि चाहेमेरा प्राणरूप
सत्संग नाश होजावे परंतु मेराकर्मजो राक्षसोंको नाश सोतोमें करौं
गा छोडोंगानहीं॥२९॥

श्लो॰ रामेनेतिप्रतिज्ञातंरावणेनापितत्तथा॥ रामादि सर्वसाधूनांकर्ताहंमूलकृन्तनम्॥३०॥

भा॰टी॰ – तैसेई रावणभी प्रतिज्ञा कियाकि चाहे मेरा प्राणरूप-षोटाकर्म नाश होवे परन्तु तोभी रामजी आदि लेकै जो साधु हैं जे साचिवे कराम संतोष हरि में प्रेमतीर्थ इन आदिको जडसें खोदिकै नाश करिदेउगा॰॥३०॥

श्लो॰ द्वयोः पणोरामदशास्ययोर्मुने सैवे द्दशास्सं गरवर्द्धनस्तदा॥ बभूवपेतुश्चपरस्परहता भूमौक पीशाः खलुराक्षसामुने॥३१॥

भा॰टी॰ – हेमुनिजी रामरावणकी ऐसी प्रतिज्ञासोई युद्धकी वृद्धिभई॰ रामकीसेनासें मारेहुए जो राक्षस तथा रावणकी सेना करिके मारेंहुए जो वानर से भूमिमें पडिकैं मरिजातेभए॥३१॥

इतिश्रीवेदान्तरामायणेयुद्धकांडेशिवसहायबुधवि रचितेसंवर्तवरतन्तुसंवादे द्वितीयो मोक्षसोपानः॥२॥

---

श्लो॰ वरतन्तुरुवाच दुस्संगकुम्भकर्णस्य-सदाप्रीतिस्स्वकर्मणि॥ सत्संगनाशनंचैवसानि द्रातस्यवैमुने॥१॥

भा॰टी॰ – वरतन्तु मुनि बोलतेभए खोटी संगतिरूपजो कुंभक॰र्ण है तिसकी अपने कर्ममें षोटे काजोमें प्रीति रोज लगीरहती है॰ तथा सत्संगको नाशकर्नेमें नित्य प्रीति रहती है सोई कुंभकर्णकी निद्रा है॥१॥

श्लो॰ तस्यलोभगृहीतश्चसस्तस्यस्वपनस्मृतः॥ अहोनिशंनतद्‌ज्ञातंकदापीत्यम्बभूवह॥२॥

भा·टी· – सत्संगकी नाशकर्नेकी लोभसें कुंभकर्ण दुखी होरहा है सोई उसका शयन कर्नाहै· रातिदिन कुंभकर्ण कों मालुम नही होता ऐसासोनेमेमस्त होरहाहै ॥ २॥

श्लो· चिन्तनंचद्वयोर्नित्यंकरोतिद्विजमानसे ॥ दुः संगपणवर्षेचद्वाविमौचिंतनौमुने ॥ ३॥

भा·टी· – हेमुनिजी कुंभकर्णनें भलाबुरा दोनो कर्मकी चिंतवन कर्ताहै एई दूनोंका चिंतवन बारह महीनेमें ॥ ३॥

श्लो· निद्राक्षयदिनौप्रोक्तौकुंभकर्णस्यदुर्म्मतेः ॥ भविष्यत्तिजयोयुद्धेरावणस्येतिनिश्चितम् ॥ ४॥

भा·टी· कुंभकर्णके जागनेको दोदिन भए है· रावणकोऐसी निश्चय हैकि युद्धमें मेरी निश्चयसें जय होवेगा· ॥ ४॥

श्लो· कुंभकर्णेनतत्तस्यकारयामासरावणः ॥ प्रोक्तं जागरणंविप्रदुस्संगहर्षगर्ज्जनम् ॥ ५॥

भा·टी· – परंतु कुंभकर्ण करिकें जय होवैगा· ऐसा रावणको विचार सोई कुंभकर्णकोजगाना भयाहै· खोटा कर्मरूप कुंभकर्णको· खोटे कर्ममें हर्षहै सोई कुंभकर्णको गर्जना भयाहै ॥ ५॥

श्लो· सत्कार्यालस्यद्यूताद्यैस्सत्तिरस्कारनिन्दनैः ॥ असंख्यैर्विधिनासर्वैर्निर्मितैश्चकुकर्म्मभिः ॥ ६॥

भा·टी· – ब्रह्माकरिके बनाएहुए गिनतीसेहीन कुकर्म जैसा सत्कार्यमें आलस्य तथा जुआखेलना तथा साधुजनोंको अनादर कर्ना निंदाकर्ना ॥ ६॥

श्लो· एतेषांप्रेमसौख्याद्यैशस्त्रैरस्त्रैश्चभूरिशः ॥ संयुतस्सैनिकैरागाद्युद्धायरघुनन्दनम् ॥ ७॥

भा·टी· – इनकर्म्मोको प्रेम तथा सुखसोई हथियार भयाहै· तथा·

एही दुष्टकर्म फोज भयीहै· ऐसी फौंज तथा हथियार करिकै युक्त·
कुंभकर्ण रामजीसें युद्ध करनेकों आताभया ॥७॥

श्लो॰ शीघ्रन्दुस्सगरूपश्चकुम्भकर्णोमहाबली॥
तंसमायान्तमालोक्यविवेकोराघवस्तदा॥८॥

भा·टी· - जलदी दुस्संगरूप कुंभकर्ण युद्धमें आताभया· तिस्कों
देखिकै विवेकरूप रामजीभी ॥८॥

श्लो॰ कपीनयोजयच्छूरानंगदादींश्चकोटिशः॥स्व
यञ्चभ्रातृसमायुक्तोयुद्धंचक्रेरघूत्तमः॥९॥

भा·टी· - अंगद आदि वानरोंकों युद्ध कर्नेवास्ते आज्ञा देतेभए·
तथा आपु दोनो भाई युद्धकर्नेवास्ते चलते भए॥९॥

श्लो॰ पैशून्यमत्सरशठभाशठभद्दष्टिपानेस्तत्सैनिकाः
कपिवरान्विभिदुःकुकार्याः॥अज्ञानवीर्यमदिराम्म
दवर्द्धिनींसैपीत्वाचसोपिविभिदेकपिवर्यवीरान्॥१०॥

भा·टी· - चुगली करना· दूसरेजीवोंके सुखकों देखिकै बुरामानना
सुंदरकाजमें षोटाकाज देषना तथाखोटेकाजमें सुंदरकाज देखना·
ऐसो आंखीसें खूबतरहसे निसान लगाय लगाय दुष्टकाजरूप पे
स्तर वर्णन भएजो राक्षस सोसब वानरोंकों मारतेभए· अभिमानकों
बढानेवालीजो अज्ञानको पराक्रम रूप मदिरा तिस्कों पीकै कुंभक
र्णभी वानररिक्षोंकों मारनाभया·॥१०॥

श्लो॰ तेवैहताश्चकपयःपतिताःपृथिव्यांसत्संगचिन्त
नमयींगमिताश्चमूर्च्छां॥तान्त्यज्यरावणसहोदर
नाशनायप्रोत्थायसर्वदितिजान्विभिदुर्नरवाग्रैः॥११

भा·टी· - राक्षसों करिकै मारेगयेजो वानर तथारीक्ष सोसब पृथ्वीमें
पडिकै सत्संगकी चिन्तारूप मूर्छाकों प्राप्ति होतेभए· क्षणमात्रमें स·

संगकी चिन्तारूप मूर्छा कों त्यागिकें कुंभकर्णकें नाश कर्नेवास्ते उठिकें सबराक्षसोंको अपने अपने नखके अग्रकरिकें छेदन भेदन कर्तेभए ॥ ११ ॥

श्लो॰ संचिन्तनन्निजगुरोर्बहुधानखानितत्पादध्यानबद्धुप्रेमनखाग्रमुक्तम् ॥ तन्मानसार्चनमहागिरिभिश्चवृक्षैर्जघ्नुर्गुरूपवसनामृतचिन्तनैस्तान् ॥ १२

भा॰टी॰ - वानरोनें अपने अपनेगुरुको बहुत प्रकारको ध्यान कर्ते॰ भए॰ तयागुरुको ध्यान नखको अग्र भयाहै॰ मन करिकें गुरुकापूजन कर्ना सोई बडेपर्वत भएहैं॰ गुरुकेसाम्ने टिकनेकी चिन्तवनसो वृक्षभएहै॰ ऐसे वृक्ष पर्वत करिकें वानर राक्षसोंकों मारतेभए ॥ १२ ॥

श्लो॰ तान्स्वान्निरीक्ष्यकपिभिर्विगतांश्चप्राणैस्संम्यग्द्रुतान्निपतितान्भुविसैनिकांश्च ॥ मूर्छागतान्कपिवरांश्चमदावलीढान्दुद्रावदुष्टगमनङ्खलुकुंभकर्णः ॥ १३ ॥

भा॰टी॰ - कुंभकर्णने आपनी दुष्टकर्मरूप फौजको वानरोसें नष्टभईतया भगी पतित देखिकें युद्ध कर्नेकों कुंभकर्णदोडताभया॰ १३

श्लो॰ सज्जनैस्तत्तिरस्कारोगतिवेगोनिगद्यते ॥ तन्द्रवन्तंविलोक्याशुकपीन्हतुंरघूत्तमः ॥ १४ ॥

भा॰टी॰ - सुंदर कर्मजो साधुहै सो कुंभकर्णको अनादर करिदियाहै सोई कुंभकर्णका दोडना भयाहै॰ वानरोंको मारनेवास्ते दोडताकुंभकर्ण कों रामजी देखिकें ॥ १४ ॥

श्लो॰ सज्जनार्चनद्रावेनद्रुत्यतत्सन्निधिंगतः ॥ पूर्वोक्तैरस्त्रशस्त्रैश्चकुंभकर्णंचराघवो ॥ १५ ॥

भा॰टी॰ - सुंदरकर्म कारामजी पूजन कर्ते है सोई रामजीका दोडनाभयाहै॰ इसप्रकारसें दोडिकें कुंभकर्णकेसाम्ने आतेभए॰ कुंभक

र्णभी सामने राम लक्ष्मणको देखिके ये स्तर कहे हुए बाणकरिके

श्लो० स्वसंगभ्रष्टमतुलंक्रोधंकृत्वाजघानतौ ॥ ज-
घ्नतुस्तावपिक्रोधात्तस्य कर्मविचिन्तनात् ॥ १६ ॥

भा-टी- - कुंभकर्णने अपनी संपूर्ण संगतिकों भ्रष्ट देखिके सोई वे
प्रमाण क्रोधहै ऐसा क्रोध करिके राम लक्ष्मणकों मारता भया- कुंभ
कर्णके कर्मको चिंतवन राम लक्ष्मण कर्ते भए-कियह दुष्टनें सज्ज-
नोंकों खूब दुःख दियाहे सोई चिन्तवन राम लक्ष्मणका क्रोधहै ऐसा
क्रोध करिके राम लक्ष्मण कुंभकर्णकों मारते भए ॥ १६ ॥

श्लो० स्फशिक्षासायकैर्दुष्टंकुंभकर्णमदाकुलम् ॥ तयो
र्युद्धंसमीक्ष्याथसाधवोदुर्जनास्तदा ॥ १७ ॥

भा-टी- - रामजीनें दुष्टकों सुंदर धर्मशिखाते भए सोई बाण करि
के दुष्टकों मारते भए- रामजी और कुंभकर्णकी युद्ध कों देखि के-
साधुजन तथा दुष्टजन ॥ १७ ॥

श्लो- विस्मयंपरमंजग्मुः किन्त्वेतद्वैभविष्यति ॥ पु
ण्यपापौचसंज्ञातौतेनापिराघवेनच ॥ १८ ॥

भा-टी- - बडी विस्मयकों प्राप्ति भए यह क्या होवेगा- पुन्यको त-
थापापको रामजीभी जानते हे तथा कुंभकर्णभी जानताहै

श्लो० द्वाविमावीश्वराधीनाविति युद्धंत्रिवासरं ॥ ब
भूवचद्वयोर्ब्रह्मन्वीरयोर्वीरतापनम् ॥ १९ ॥

भा-टी- - कियह दूनो कर्म्म भगवानके आकति आरहे जिस्सें-
जोचाहे सोकरवावे ऐसा जानना सोई तीनदिन युद्धमें भयाहे १९

श्लो० चतुर्थदिवसेप्राप्ते द्वयोर्मानविवर्द्धने ॥ कुंभक
र्णंमहावीर्य्यन्दुरसंगरोरवैधनम् ॥ २० ॥

भा-टी- -रामजीको तथा कुंभकर्णको युद्धमें अभिमान बढ़ताहै सो

ई अभिमान चौथादिन भयाहै· तिस चौथेदिनयुद्धमें आयाजोरौ रवनर्क सो अग्नि भया· तिस्की वृद्धि करनेवाला षोटीसंगरूप कुं· भकर्णको ॥२०॥

श्लो० पूर्वोक्तैस्सैनिकैस्सर्वैस्संयुतंमृतशेषिकैः ॥ युद्धंचक्रेपुनर्वीरो विवेकोरघुनंदनः ॥२१॥

भा·टी· – मरेसें वचीजो फौज तिस्करिकें संयुक्त कुंभकर्ण कोंराम· जीयुद्ध करतेभए ॥२१॥

श्लो० सत्कर्मशिक्षणैर्बाणैस्तंजघानरघूत्तमः ॥ पैशून्याद्यस्त्रशस्त्रैश्चजघानरघुनंदनम् ॥२२॥

भा·टी· – सुंदरकर्मको शिखावन रूप बाण करिकें रामजी कुंभक· र्णकों मारतेभए चुगली करना·आदिले के बुरेकर्मरूप बाण करिके रामजी कों कुंभकर्ण मारता भया ॥२२॥

श्लो० बभूवतुश्च द्वौवीरौ बाणछिन्नकलेवरौ ॥ स्वस्वकार्यस्यप्राप्त्यर्थचिन्तनंबाणछेदनम् ॥२३॥

भा·टी· – अपने अपने काजकी प्राप्ति होनेकी चिंतवनसोई बाण· करिके देहको काटना दूनोभी वीरोंका होताभया ॥२३॥

श्लो० सत्संगवासनासौख्यरक्तांगोरघुनन्दनः ॥ दुस्संगचिन्तनारक्तरंजितोराक्षसोत्तमः ॥२४॥

भा·टी· – सत्संगकी प्रीतिको सुख सोई रक्त भयाहै तिसरक्त करिकै रामजीकी देह लाल होगईहै· । तथा कुंभकर्णको मालुमपडिग· याकि, दुःसंगको नाशरामजी करेंगे· उसी दुःसंगकी नाश होनेकी· चिंता सोरक्तहै तिसरक्तकरिके कुंभकर्णकी देह लाल होगईहै ॥२४

श्लो० एवंयुद्धेसमुद्भूतपृथिवीकरुणानदी ॥ स्वधर्मगिरिभिश्चैवंवृक्षैश्चैवचचालह ॥२५॥

भा॰टी॰ - रामजीकी तथाकुंभकर्णकी ऐसी कठिनयुद्ध देखिकै - जीवमात्रकेऊपर दया रखना सोई पृथ्वीहै उसपृथ्वीको धर्म क्षमा आदि सुंदरकर्म सोई पर्वत तथा वृक्ष हैं - तिनसहित पृथ्वी कांपती भई ॥ २५ ॥

श्लो॰ विधूयमानाम्पृथिवीन्निरीक्ष्यजघानरामः खलुकुम्भकर्णम् ॥ सदोपदेशेनशरेणदुर्मतिंपपातः सोभूमितलेसदालये ॥ २६ ॥

भा॰टी॰ - दयारूप पृथ्वीकों कंपायमान रामजी देखिकै सुंदरकर्मकोउपदेशरूप बाणकरिकै कुंभकर्णको मारतेभए - रामजी करिकै माराजो दुस्संग रूप कुंभकर्ण सोसुंदरधर्मरूप जोपृथ्वीतलतिस्मे पडिकै मरिगया - षोटीसंगति को नाशभया - सुंदरि संगति की वृद्धि भई एहीकुंभकर्णको मरणभया ॥ २६ ॥

श्लो॰ कुंभकर्णेहतेदुष्टेदुःसंगेसाधुदुःखदे ॥ रामेनधर्मजादेवाः पूर्वोक्ताः सज्जनादयः ॥ २७ ॥

भा॰टी॰ - साधुजनोंकों दुःखदेनेवाला दुस्संगरूपकुंभकर्णके मरे पीछे पेस्तरबर्णनभएजो धर्मसें उत्पन्न देवता तथा सज्जन ए

श्लो॰ चक्रुर्जयजयारावं नेदुर्दुंदुभयस्तदा ॥ नेदु तद्दर्षमतुलंसुमनास्तंनिगद्यते ॥ २८ ॥

भा॰टी॰ - सब जयजय कार करते भए - सोई दुंदुभी बाजतीभई - तथा इन साधुजनोकों तथा देवताओंकों बहुत हर्ष भया सोईपुष्प भयाहै ॥ २८ ॥

श्लो॰ शंकाविरहिताप्रीतिस्सज्जनानामभूत्तदा ॥ सत्संगेमुनिशार्दूलपुष्पवृष्टिश्वसाभवत् ॥ २९ ॥

भा॰टी॰ - हेमुनिजी सत्संगमेंसज्जनोकीप्रीतिदुष्टोंकी शंकासें -

हीन होतीभई सोई पुष्पवृष्टि होतीभई॥ २९॥

श्लो॰ दुःसंगरूपेखलुरावणानुजेहतेचरामेणससै न्यकेखले॥ सुखंप्रपेदुःखलुसज्जनाद्योनिश्शं करागंपरमेश्वरेचलम्॥ ३०॥

भा·टी· – षोटीसंगतिरूप कुंभ कर्ण रावणको छोटो भाई तिस्कों· रामजीने मारिडाले तब साधुजनोंकों भयरहित भजनमें प्रेम होता· भया· ऐसा सुख साधुवोंकों होताभया· तथा शंकारहित प्रेम परमें श्वरमें होताभया· ॥ ३०॥

इतिश्रीवेदान्तरामायणे युद्धकांडे शिवसहायबुधवि रचितेसम्वर्तवरतन्तुसंवादेकुंभकर्णवधेतृतीयोमो· क्षोपानः॥ ३॥

---

श्लो॰ वरतन्तुरुवाच कुंभकर्णंहतन्दृष्वारामे नरावणस्तदा॥ स्वसुतंचसमाहूयदुश्चेष्टितमथा ब्रवीत्॥ १॥

भा·टी· – वरतन्तु मुनि बोले रावणनें दुस्संग रूप कुंभकर्णको राम जीसें मराजानिकैषोटेकर्म को प्रेमरूप जोमेघनाद तिस्कों बुलायकै· बोलता भया॥ १॥

श्लो॰ दुश्चेष्टितमहाबाहोयाहियुद्धायसत्वरम्॥ विवेकेनहतोभ्राताकुम्भकर्णोममानुजः॥ २॥

भा·टी· – हे षोटे कर्मके प्रेम मेघनाद मेरेभाई कुंभकर्णको विवेक· रूपरामजीनें मारिडालेहै से युद्ध करनेवास्तेजलदीजावो॥ २॥

श्लो॰ दुष्टकर्मणियत्प्रेमतदिंद्रमर्दनस्स्मृतः॥ सम्श्रु त्वास्वपितुर्वाक्यंशीघ्रंयुद्धायनिर्य्ययौ॥ ३॥

भा॰टी॰ –षोटेकर्म्मोंमेंप्रेमरूप मेघनाद पिताकी वाक्य स्रुनिके उसीवखत युद्ध करनेको गया॰ ॥ ३ ॥

श्लो॰ चकारयुद्धमतुलंताभ्यांच कपिभिःसह ॥ जार
द्यूतमहामोहहास्यस्निग्धादिकर्मभिः ॥ ४ ॥

भा॰टी॰ – व्यभिचार जुआ॰ षोटेकर्मोंमें बडी मोह साधुवोंकी मस्करी कर्नी इनकर्म्मोंमें स्नेह आदिलेकै बुरेकर्म बाण है इन्वाणों करिके राम लक्ष्मण तथा वानरोंसे युद्ध इन्द्रजित कर्ताभया ॥ ४ ॥

श्लो॰ मंद स्मितादिवाक्यैश्चशरैश्चिच्छेदवानरान् ॥
राघवौचविशेषेणजघानैभिश्शरोत्तमैः ॥ ५ ॥

भा॰टी॰ – मुस्कि आयके बोलना॰ यह बडा षोटाकामहै इस्कों बाणब नायके वानरोंकों काटता भया॰ इन्होंबाणों करिकै राम लक्ष्मणकोंभी मारताभया ॥ ५ ॥

श्लो॰ एषाम्प्रीत्यामहाशक्त्याचान्यैश्चविविधैरपि ॥
जघानलक्ष्मणन्तोषंराघवंचविशेषतः ॥ ६ ॥

भा॰टी॰ – पेस्तर वर्णन भए बुरेकर्मरूप बाण तिन्वाणोमेंप्रीति निर्दया सोई सांगहै उसीसांग करिके सन्तोषरूप लक्ष्मणकों मारातथा॰ और अनेक बाणहै तिन्हों करिके विवेक रूपरामजीकों तथाओरयोधोंकों मारता भया ॥ ६ ॥

श्लो॰ कदास्वकार्येस्वस्यैववर्द्धनंन्यूनताकदा ॥
आविर्धानन्तिरोधानन्तस्यतत्कथितम्मुने ॥ ७ ॥

भा॰टी॰ – वीर मेघनाद अपनी युद्धमें कभी अपनी जयकी वृद्धि देखताहै तथा कभीजयकी हानि देखताहै एही युद्धमे मेघनादको प्रगटहोना तथा गुम होनाहै ॥ ७ ॥

श्लो॰ एवंकृत्यमहायुद्धन्तयोः शोकविवर्द्धनम् ॥

मूर्छितान्कपिवीरांश्चराघवौचापिदुर्मदः॥८॥

भा०टी० – इसप्रकारकी महायुद्धकरिकै वानरोंको तथारामलक्ष्मणकों मूर्छित करिकै॥८॥

श्लो० जगामस्वालयंवीरः पितृहर्षविवर्द्धनः॥ रामेनघातितांसेनांसर्वांस्वस्यनिरीक्ष्यवै॥९॥

भा०टी० – पिताजो मनरूप रावण तिस्के हर्षकी वृद्धि करनेवाला इन्द्रजित अपने मंदिर कोंगया० दुष्टोंकी मंडलीसो वाकीमहल० है० अपनी फौजको राम करिकै नष्टभई देखिकै भागिगया॥९॥

श्लो०रामबाणैरर्दितश्चजगामपितुरन्तिकम्॥तदाभूच्च द्वयोः सायंसंशयंमुनिसत्तम॥१०॥

भा०टी० – रामजीके बाण करिकै माराजो मेघनाद भागिकै पिताके पासगया० तबराम रावण दूनो शूरवीरोंकी संशयकीहमारा जयहोवैगा कि नही ऐसा दोनोंवीर विचारते हैं सोई संशपरूप सायंकाल होगया॥१०॥

श्लो० रामरावणयोरस्तंप्रतापभास्करोगमत्॥ किंभविष्यतियुद्धेस्मिन्चिन्तयेतिविचिन्ततोः॥११॥

भा०टी० – राम रावण ये दोनों अपनेअपने चित्तमें चिंतन करते हैं० कि, युद्धमे क्या होवैगा-जीतेंगे कि हारिगे० ऐसाचिंतनरूप रामरावणको प्रताप भयाहै सोई प्रतापसूर्य सामको अस्त होगया ११

श्लो० सन्तोषम्पतितन्दृष्ट्वा शक्त्यानिर्दययाक्षितौ॥ घातितन्दुष्टकार्यस्यप्रेम्णारावणसूनुना॥१२॥

भा०टी० – राम आदिलेकै सुग्रीव बिभीषण सुग्रीवसहित सब० वानर रोतेभए० क्यों रोतेभए खोटे कर्मो मे प्रेमरूप ऐसोजो रावणको पुत्र मेघनाद तिस्करिकै लक्ष्मण संतोषरूपको मारा देखिकै निर्दया

रूप शक्ति करिकै दुष्टनें लक्ष्मणकों मारा तब लक्ष्मण मोक्षके प्रे मसें कुछ थोरा व्याकुल होगए सोई श्वाससें हीन मूर्छाकोंप्रा प्ति होगएहैं ॥१२॥

श्लो॰ मोक्षमेमा कुलत्वेननिरीक्ष्यस्वासवर्जितम् ॥
रामाद्यारुरुदुस्सर्वेसुग्रीवसविभीषणाः॥स्वस्वका
र्येष्वधैर्यञ्चतदेवरोदनंस्मृतम् ॥१३॥

भा॰टी॰ - रामआदि आपने२कार्जमे धीरज कों छोडि दिये सोई स बको रोना भयाहै श्लोकयुग्महै॥१३॥

श्लो॰ सत्याचलस्वभावश्चरामस्यतेनबोधिनः॥सुषे
णेनरघुश्रेष्ठोद्रोण्यानयनहेतवे ॥१४॥

भा॰टी॰ - द्रोण पर्वत पर संजीवन नाम औषधी लें आने वास्ते रा॰ मजीको स्वभाव कभी सत्यसें चलाय मान नही होता॰ सोई स्वभाव रामजीको कहाकि द्रोणगिर सें संजीवन औषधी मँगावो॥१४॥

श्लो॰ सन्तोषजीवनार्थायरावणस्यकुलान्तकम् ॥ क
र्तुंतेनप्रतिज्ञातंसं प्रभातावधिं कृता ॥१५॥

भा॰टी॰ - रामजीनें प्रतिज्ञाकियाकि संतोष रूप लक्ष्मणकों जि॰ वायकें पीछे रावण के कुलको नाश करोंगा॰ ऐसी रामजीकी प्रति ज्ञा सोई प्रातःकालकी मर्यादा भई है कि रातिमें लक्ष्मण जिआवे तवतो अच्छा है नहीतो प्रातःकाल सूर्य दीखने वखत मरिजावे गे॰ रामरावणके सेनाकी चिंता सोई रातिहै॥१५॥

श्लो॰ रामेनसच्चिदानंदध्यानंद्रोणाचलस्स्मृतः॥सं
जीवनन्तदानन्दमौषधञ्चकृतम्मुने॥१६॥

भा॰टी॰ - हेमुनिजी रामजी भगवानकोध्यान कर्तेहै सोई द्रोणना मपर्वतहै तथाध्यानमे आनंदहोताहै॰ सोई संजीवनी नाम औ॰

षधीहै॥१६॥

श्लो॰ रामेनप्रेषणम्प्रेममोहरूपस्यकथ्यते॥गति·
वेगोहनुमतोविवेकानुग्रहस्तथा॥१७॥

भा·टी· – रामजीके प्रेमके मोहरूप जो हनुमान तिस्के ऊपर रामजी कोप्रेम बहुतहै सोई औषधी लेनेवास्ते हनुमानकों भेजनाभया है· हनुमानकेऊपर विवेकरूप रामकी कृपा बहुतहै सोई संजी· वन औषध लेआनेवास्ते हनुमानकोदौडनाभयाहै॥१७॥

श्लो॰ रामध्यानमभूत्पंथादुष्टार्थोमुनिसत्तमः॥भग
वद्वाक्यशास्त्रस्यनिन्दनंतत्कमंडलुः॥१८॥

भा·टी· – हनुमानजी रामजीको ध्यान कर्तेभए सोई औषध लेंने· वास्ते जानेकीरस्ताहै· तथा षोटेकर्मोकों अर्थ जैसाजाते २ अनेक· दुःख सहना सोही विघ्न कर्नेवास्ते कालनेमि मुनि भयाहै· ईश्वरकी वाक्य रूप शास्त्र· तिस्की निंदा कर्ना सोईकालनेमिको कमंडलहै

श्लो॰ ददौहनुमतेतोयंतत्करवंबुद्धिनाशनम्॥तत्त्य·
क्त्वाहनुमानूचेविज्ञायदम्भिनंमुनिं॥१९॥

भा·टी· – हनुमानकों प्यासाजानिकें शास्त्रनिंदनरूप कमंडलुति स्कमंडलका करव सोई जलहै सज्जनोंकी बुद्धिको नाश करनेवा ला जल तथा कमंडल हनुमानको मुनिनेदिया· और कहाकिज रूपीओ· हनुमान मुनिकों चंडाल जानिके कमंडल त्यागिके दु· ष्ट मुनिसें बोले॥१९॥

श्लो॰ नानेनमेभवेच्छांतिस्त्रषस्साचबलीयसी॥नि
श्चंतदोषधेदत्तंतदेववचनंकपेः॥२०॥

भा·टी· – हनुमानको चित्ततो औषधमें लगिरहा सोई हनुमानको बोलनाभया· यहबोलेकि दुष्टमुनि· इसजलसें हमारीप्यासकीशां

न्नि नहीं होवैगा- क्योंकि हमारे कों बडीप्यास लगीहे ॥२०॥

श्लो॰ संतोषलक्ष्मणस्यैव वर्द्धनेच्छा तृषास्मृता। इ
त्युक्तोदर्शयामास दुष्टार्थः कपयेतदा॥२१॥

भा-टी- - संतोषरूप लक्ष्मणकी वृद्धि होने की इच्छा रामजीके प्रेमके मोहरूप हनुमानके बनी रहतीहै सोई हनुमानकी तृषा भईहै ऐसा कपिसें कहा जो मुनि सो हनुमान के वास्ते तलाव देखा ना भया- ॥२१॥

श्लो॰ तडागंसज्जनानाम्वैदुःखरूपंविचिन्तनम्॥ सद्
नादरतोयेनपूरितंसर्वदाशरम्॥२२॥

भा-टी- - सज्जनजीवोंकों दुःख देनेको चिंतवन सोई तलावहै- साधु लोगोंको अनादर सोईजलहै तिसकरिके हमेश वह तलाव भरा- रहताहै ॥२२॥

श्लो॰ सदसद्विचारण म्यानन्तोयस्याभूत्कपेस्तदा॥
छाययासज्जना प्रीत्याग्रस्तस्तत्रकपिस्तदा॥२३॥

भा-टी- -खोटेकर्मको तथा सुंदरकर्मको निर्णय करना सोई हनुमान को जलपीनाभयाहै- ऐसा सुंदर कर्मतथा बुरेकर्मको निर्णयक रतेजो हनुमान तिस्कों साधु जीवोंमें अप्रीति सोई छायानाम राक्षसीहे सोछाया हनुमानकों खानेवास्ते पकडिलिई ॥२३॥

श्लो॰ तांहत्वागान्मुनेश्शीघ्रमंतिकंगुरुदक्षिणा॥ सं
तोषचिंतयामुष्ट्याहननंसत्कभावना॥२४॥

भा-टी- - राक्षसीकों मारिकै मुनिके साम्नेगए तब मुनि दक्षिणा- मागा- तब हनुमानके संतोषकी चिंता बनी रहतीहे सोई मूठिहै- उसी मुष्टिकरिके दुष्टका अर्थरूप मुनिकों मारे तथा साधुजीवों में प्रीतिरूप दक्षिणा देतेभए- तब दुष्टोंका अर्थ नष्ट होगया- और

सज्जनजीचभयसें रहितभये ॥ २४ ॥

श्लो॰ संतोषपतनंकष्टमविज्ञानोवनस्यतेः॥ विवेक संगतोहर्षतद्द्रोणोत्पाटनंकृतम् ॥ २५ ॥

भा॰टी॰ – युद्धमें संतोषरूप लक्ष्मण नाहोश भएहे ऐसा कष्टसो ई संजीवन औषधीको नहीपहिचानना भयाहै॰ विवेकरूपराम॰ की संगतिमें जीवोंको बडा हर्ष होताहे सोई द्रोणपर्वतको मूलसैं उखाडना भयाहे ॥२५॥

श्लो॰ सत्संगवर्द्धनमहाकरवमौषधञ्चसत्याचलप्र॰ कृतिजोगदहाकृषेणः॥ तूर्णन्ददौरघुपतेः खलुल क्ष्मणायतज्जीवनंचसमभूद्धिमतोवियोगः ॥२६॥

भा॰टी॰ – तवद्रोणपर्वतकों देखिके रामजीकों सत्यसें अचलस्वभाव रूप गदहामाने वैद्य कृषेणजोहैसो सत्संगकी वृद्धिमे करव सोई सं जीवन औषधकोंजलदी लक्ष्मणकों देतेभए॰ तबतुर्त लक्ष्मणजी जिआतेभए॰ षोटीमतिमें वियोग होना सोई लक्ष्मणकोजीवन भया हे॰ बडेवैद्यको शास्त्रमें गदहालिखाहे कोईशंका मति करना ॥२६॥

इतिश्रीवेदान्तरामायणे युद्धकांडे शिवसहाय बुधविर चिते संवर्तवरतन्तुसंवादे संतोषजीवनविधौचतुर्थो मोक्षोपानः ॥ ४ ॥

---

श्लोक॰ वरतन्तुरुवाच लक्ष्मणंजीवितन्दृष्ट्वाह र्षितावनचारिणः ॥ रामोविभीषणश्चैव नाद्रीरिस्था पनम्मुनः ॥ १ ॥

भा॰टी॰ – वरतंतु मुनि बोलेलक्ष्मणको संजीवित देखिके रामजी, सुग्रीव विभीषण॰ सब कपिरिक्षकों बडाहर्षभया॰ सोई फिरिद्रोण

पर्वतकों द्रोणके स्थानपर टिकाना भयाहे ॥१॥

श्लो॰ स्वस्वार्थलालसारात्रौतद्धर्षचिंतयाद्वयोः ॥पुनः
प्रतापोवद्धेरामरावणयोस्तदा ॥२॥

भा·टी· – तब अपने अपने जयकों विचार सब कर्तेहे सोई विचार· की इच्छा रात्रि भईहे तिस रात्रिमें अपने अपने जयकी रूरवमें उसी हर्षकी चिंता करिके राम रावणको प्रताप रूपसूर्य फिरिउदयभया·२

श्लो॰ एतत्प्रभातंसंवीक्ष्य द्वयोर्लोभन्दिनन्तथा ॥युद्धा
यपुनराजग्मुः कपयोराक्षसास्तदा ॥३॥

भा·टी· – ऐसा प्रतापरूप सूर्यउदयरूप प्रभातको देखिके तयारा मरावणकी अपने अपने काजमें लोभ सोई दिन भयाहे· ऐसीस· मयमें युद्धकर्नेवास्ते वानर राक्षस फिरि रण भूमिमें आतेभए· अ पने२ काजकीप्रीति सोई रणभूमिहे ॥३॥

श्लो॰ चेद्विवेकोबलीरामःसन्तोषोलक्ष्मणोऽपिच ॥
तथापिनागपासेनपंचेंद्रियगुणेनवै ॥४॥

भा·टी· – राम लक्ष्मण बडे बलवानहे· क्योंकि विवेक संतोष मोक्षके बडे मित्रहे तोभी पांच षोटी इंद्रियोंकोगुण जोहे सोई नागपासभ· याहे तिसनाग पास करिके ॥४॥

श्लो॰ बबंधराघवौयुद्धेमेघनादोमहाबली ॥किंचि
त्स्वकर्मचलनंतद्वयोर्बंधनंमुने ॥५॥

भा·टी· – मेघनाद राम लक्ष्मणकों बांधताभया· कुछ थोराविवे कभी अपनेकर्मसें चलायमान होगयेहे और लक्ष्मणभी थोरा च लायमान होगये हे क्योंकि मनरूप रावणकी युद्धस हजनहींहैं बडे२ ज्ञानियोंकों पकडिके मनरावणने नर्कमें पटकिदियाहे सोईचलाय· मान रामलक्ष्मणकोनागपासमें बांधनाभयाहे ॥५॥

